# प्रयोगवाद

तथाकथित प्रयोगवाद की कोई विशेष व्याख्या नहीं की जा सकती साहित्यिक प्रवृत्ति के रूप में ही उसे देखा जा सकता है। यह निश्चित है कि प्रारम्भिक रूप में प्रयोगवादी कविताएँ तत्कालीन सामाजिक परिस्थिति के विरुद्ध व्यक्ति द्वारा की गई भावनात्मक प्रतिक्रियाएँ हैं। किन्तु अब व्यक्ति छायावादी नहीं उसमें अब बौद्धिकता आ गई है वह जो देखता है उस पर सोचना चाहता है जो अनुभव करता है वह लिखना चाहता है। उच्च सामाजिक श्रेणियों और वर्गों में वह Have not में से है Haves में से नहीं। जिस बात पर वह सोचना चाहता है जिस स्थिति पर सोचने के लिए उसे मजबूर होना पड़ता है उसके प्रति उसका दृष्टिकोण घनघोर व्यक्तिवादी स्थिति से लगाकर तो अविकसित मार्क्सवादी स्थिति से लगाकर फैला हुआ है। समाज उसका गला दबाता है उसका अपना वर्ग भी उसकी आवाज को कुण्ठित करता है। समाज में पुरानापन है दकियानूसी है जड़ता है और कुचलने की शक्ति है व्यक्ति इसमें विद्रोह करता है परन्तु विद्रोह करने का तरीका उसे नहीं मालूम। इसलिए मात्र भावनात्मक विस्फोट करके वह रह जाता है। बौद्धिक लक्ष्यानुगामी होने के कारण, उसके विद्रोह में प्रगतिवादी फूत्कार नहीं आ पाते। वह कला-तत्त्व से अधिक सचेतन है किन्तु अपने उग्र और दमित भावना मण्डल की यथातथ्यता को प्रकट करने के लिए उसके पास केवल छायावादी शब्दावली है जिसका प्रयोग वह नहीं चाहता। उसके अनुसार छायावादी शब्द छायावादी भाव को ही प्रकट करते हैं। वे नए मनोवैज्ञानिक यथार्थ को प्रकट नहीं करते। इस धारणा का परिणाम यह हुआ कि कविता को वैचारिक गद्य का जामा पहनाया जाने लगा। समाज से सामंजस्य के अभाव के फलस्वरूप तथा उसके विरुद्ध उसमें प्रखर बौद्धिक व्यक्तिवाद का विकास हुआ कुछ लोगों में अन्तर्मुखी चेतना उन्नत हुई तो कुछ में बहिर्मुखी। चेतना अधिक यथार्थोन्मुख हुई चाहे वह अन्तर्मुखी हो या बहिर्मुखी। कुछ में बाह्य चित्र प्रधान हुए कुछ में अन्तश्चित्र। यह स्वाभाविक ही था कि इस क्षेत्र के कुछ लोग आगे चलकर मार्क्सवादी होते। नवीन यथार्थोन्मुख (यथार्थ से मतलब हमेशा

वास्त्री यथार्थ ही नहीं होता) प्रतीक उपमाएँ गमाने आदि। पिसी पिसाई शब्दावली का त्याग हुआ।

किन्तु शिक्षित समाज की अभिरुचि छायावादी ही थी। उनके लिए पीड़ा का अर्थ रोमांटिक या आध्यात्मिक ही था। यह स्वाभाविक ही था कि उन्हें ये कविताएँ पसन्द न आतीं। आगे चलकर ये ही छायावादी लेखक और उनके समर्थक स्वाधीनता के उपरान्त साहित्य तथा समाज के प्रभावशाली पदों और स्थानों पर जा पहुँचे। उन्होंने पर्याप्त रूप से ऐसा वातावरण घनीभूत किया जिसमें इस नवीन प्रवृत्ति का कण्ठ रोध हो। किन्तु प्रयोगवादी प्रवृत्ति ऐतिहासिक कारणों से ही उत्पन्न हुई थी उसी से उसका विकास भी हुआ और हो रहा है। इसलिए वह सामयिक विरोधों से दब नहीं सकती थी। दूसरे तार-सप्तक के प्रकाशन के साथ ही हिन्दी का विद्वान मण्डली का ध्यान इसकी ओर गया और तब से प्रयोगवाद चर्चा का विषय बना हुआ है।

यह ध्यान में रखना चाहिए कि पहले तारसप्तक और दूसरे सप्तक में स्थिति तथा व्यक्ति का बहुत बड़ा भेद है। दूसरे सप्तकवालों को अच्छी परिस्थितियाँ मिली थीं। साथ ही तब तक पहले सप्तक वाले भी काफी आगे बढ़ चुके थे। इसलिए जिन प्रश्नों को लेकर पहले सप्तक वाले आगे बढ़े उन प्रश्नों को लेकर दूसरे सप्तक वाले नहीं। पहले सप्तक वालों की रोमांस भावना की आयु बहुत अंशों में, छायावाद में ही बीत चुकी थी। वे अपनी छायावादी अवधि पार कर उसके विरुद्ध प्रतिक्रिया करते हुए प्रयोगवादी थे। तो दूसरे सप्तक वाले अपनी नवीन रोमैंटिक भावनाएँ लेकर प्रयोगवाद में आए। पहले सप्तक और दूसरे सप्तक में यह एक मौलिक भेद है। व्यक्ति के विकास की दृष्टि से पहला तार सप्तक अधिक मजबूत है दूसरा सप्तक रोमैंटिक परिधान की दृष्टि से अधिक मनोरम। रोमैंटिक भावनाएँ जीवन की यथार्थता हैं। मनोवैज्ञानिक यथार्थवादी दृष्टि से वे अतएव प्रयोगवाद के लिए निषिद्ध नहीं ठहरतीं, बशर्ते कि उनकी ओर लेखक की दृष्टि कुहरिल न हो।

कोई भी नई साहित्यिक प्रवृत्ति अपनी प्रारम्भिक अवस्था में अनगढ़ होती ही है। किन्तु हिन्दी में केवल उसके कमजोर उदाहरणों को लेकर ही उस पर आक्रमण किया गया। उसकी शक्ति नहीं परखी गई। यह इस बात का सबूत है कि वर्तमान आलोचक जिनमें प्रगतिवादी और छायावादी शामिल हैं जीवन के नए मोड़ों की साहित्यिक अभिव्यक्ति का आकलन नहीं कर सकते न्याय की बात ही नहीं उठती।

हमें साहित्यिक मापजोख दो दृष्टियों से करनी चाहिए, एक—रूप की दृष्टि से दूसरे—वस्तुतत्त्व की दृष्टि से। वस्तुतत्त्व में इतनी शक्ति होती है कि वह स्वयं अपने रूप को लेकर आता है। अतएव मुख्यतः हमारे लिए वस्तुतत्त्व प्रधान हो

जाता है। प्रश्न यह है कि क्या प्रयोगवाद का आज तक का विकास ऐसा है कि जो हमारी जनता के मुख्य लक्ष्यों को अग्रसर कर सके? अथवा, क्या उससे यह आशा हो सकती है? मेरा अपना मत यह है कि अभी तक प्रयोगवादी कवियों में वह विशाल चेतना नहीं आ पाई है जिसे हम महत्त्व देते हैं। कुछ कवि तो मात्र मानसिक प्रत्याघातों का चित्रण करके ही चुप रह जाते हैं। अन्यों ने कुछ महत्त्वपूर्ण प्रयोग किए हैं। इनको देखकर यह आशा होती है कि आगे चलकर नये कवि अपने विशाल उत्तरदायित्व का निर्वाह अधिक सफलतापूर्वक कर सकेंगे।

# आधुनिक हिन्दी कविता मे यथार्थ

हिन्दी जिस रफ्तार से दिन दिन आगे बढ़ती जा रही है उसका साहित्य जिस गति के साथ विकसित हो रहा है उसको देखते हुए हमें कहना पड़ता है कि आधुनिक काव्य-काल बहुत दिनों तक रहेगा, क्योंकि वह मानवी जीवन के ऐसे ऐसे अमर तत्त्वों से सजीवित हो उठा है जो हमें नित्य उनके प्रति (उन तत्त्व के प्रति) सत्यनिष्ठ और श्रद्धायुक्त बनाये रखता है। हम जीवन के प्रति अधिकाधिक प्रामाणिक होते जा रहे हैं। हमारी कल्पना हमें नीलगगन के अथाह शून्य में भटकाती नहीं वरन् जीवन को उसके यथार्थ स्वरूप में ग्रहण कराते हुए उस ओर उठा ले जाती है।

एक दृष्टि से देखा जाय तो प्रसाद पन्त-महादेवी का काल समाप्त हो चुका है। उनकी कल्पनाशक्ति और भावनाओं की गूढ़ात्मा इत्यादि बातें मेरे ख्याल से पुरानी हो गई हैं।

गुप्तजी अब शान्त हैं और पुराने ढर्रे के कवि प्राचीन हो चुके हैं। आजकल हमें ऐसे कवियों की जरूरत महसूस होती है जो मानवी जीवन की एकता के साथ ही उसके वैविध्य से भी अत्यन्त निकटता में परिचित हों जो कवित्व को हवा में उड़ाकर अम्बर एकता के आकाश में मुक्त न फिरें, किन्तु वैविध्य के संघातात्मक समग्रता से उत्पन्न मानवी मनोभावों की उत्कटता में अपने को लीन करते हुए उसी एकता के दर्शन करावें, अर्थात् वह मानवता के अधिक निकट रहें।

पन्त प्रसाद महादेवी का सौन्दर्य-दर्शन और उनकी सूक्ष्मता तत्कालीन ब्रज भाषा की स्थूल सौन्दर्य-गत कविता की इष्ट प्रतिक्रिया थी। भारतीय सांस्कृतिक नवजागरण के प्रभाव से हिन्दी कविता नवीन शब्दावली में व्यक्तीकरण के नये ढंग के साथ प्राचीन दार्शनिक आदर्श को नवोत्फुल्ल सौन्दर्य-दृष्टि से पहचानते हुए अधिक आन्तरिक होकर आधुनिक हो गई थी।

किन्तु फिर भी वह अपने को प्राचीन से मुक्त न कर सकी। वह अधिक स्वप्नशील थी और नीहारवत् चरम सत्य के पीछे स्वयं नीहारमय हो

गई थी। जीवन की यथाथता से स्वतन्त्र होकर, एकात म कला-साधक होकर विश्व के साथ तन्मयत्व प्राप्त करना ही कवियो का आदश हो गया। मानवी जीवन की ओर उनकी पहुँच कल्पना द्वारा होन मे उनके कल्याण की तडप के अभाव म, उन्होने प्राचीन दाशनिक आदश की सहायता लेकर कविता की। अलौकिक की ओर उनकी कल्पना का प्रयास लौकिक की उपेक्षा पर खडा था।

अथात समय की आवाज उनके काना पर न पहुँची। हिन्दुस्तान की विस्तरणशील आत्मा को बुलाकर अपना एकाकी माग तय करना उन्हान अपना धम समझा और अपन Superior ego की माया म स्वय का जगत् से अलग रखा।

मानवी मस्तिष्क की गति प्रतिक्रियाशील ह। छायावादी धूमिलता और जीवन का ओर कल्पना द्वारा पहुँच की भी प्रतिक्रिया शुरू हुई। फलस्वरूप 'नवीन', 'नेपाली' 'बच्चन', 'दिनकर' 'अनेय' इत्यादि कवि एक पक्ति म खडे हैं। नये कुछ एक जस प्रभाकर माचवे वगरह, अपनी निश्चित दिशा लिय धीरे धीरे श्रेणी म आ रह हैं।

'नवीन' नय और पुरान दोना हैं। किन्तु उनकी कविता की आत्मा की गति अत्याधुनिक ही ह। उनके प्रेम-गीत धूमिल क्षितिज गीत की दूरागत अस्पष्टता स अलग हैं। जीवन के प्रति उनकी पहुँच अधिक मूत है अर्थात कल्पना द्वारा प्रिय वस्तु को छायारूप-अपरम्पार न मानकर, उसे अपने दिल का आधार, अपने जीवन म होन वाले कई अनुभवा का कारण अर्थात मनुष्य मानना ह। नवीन की प्रवत्ति यथाथवादी है। समय स स्फूर्ति प्राप्त कर उन्होन भारतीय क्रान्ति के गीत गाय।

> आज पान देत ही दग छलका नयनों म पानी।
> देख तुम्हारी यह आकुलता मरी मति गति अकुलानी॥

'दिनकर' 'नवीन' से कुछ अधिक चित्रकार है। ग्रामीण या अन्य चित्रो के द्वारा ही उन्होन अपनी भावनाआ को प्रकट किया अर्थात उनकी काव्यात्मा न जीवन के कुछ विस्तृत कोना तक छू लिया। भारत के चित्र ही हम भारत स बद्ध करायेंगे। 'दिनकर' की न कवल प्रवत्ति यथाथवादी है परन्तु कला भी वही ह। वीरेन्द्रकुमार भी इस सौन्दयगत यथाथवाद से अलग नही। वे वास्तव म सौन्दय चित्रो में ही अरूप भावना-लोक म परिभ्रमण कर रह हैं अर्थात अत्याधुनिक काल के कवियो न वास्तव की उपक्षा न की। 'नेपाली' की कविता इसका प्रत्यक्ष उदाहरण ह। 'अनय' भारत की विकसनशील सस्कृति के मुख्य अगा म स एक अग अर्थात कमण्यता का प्रतिनिधित्व करते हैं। हिन्दुस्तान की बलवान आत्मा यदि दशन, कविता, विनान की उपलब्धि के लिए पोषक समझती ह तो कम को भी वह महत्त्व देती ह। आधुनिक सास्कृतिक उत्थान के लिए कम भी उतना ही

अनिवार्य है जितना कि बौद्धिक और भावात्मक पक्ष। सम्पूर्ण विकास को दृष्टि में रखते हुए हम 'अनय' की तेजस्विता सुन्दर परिणाम के लिए सहायक प्रतीत होती है।

आधुनिक भारतीय जीवन विश्व-जीवन के झकोरों से संवेदित है। राष्ट्रीय नैतिक जागरण सांस्कृतिक उत्थान का केवल एक पक्ष है। आधुनिक भारतीय अपने आपको अन्य देशीय लोगों में बिलकुल भिन्न नहीं पाता। क्या बौद्धिक और क्या भावनात्मक पक्ष में हम गेटे बर्गसन शोपेनहॉर नीत्शे कांट हेगल फिश्टे शेलिंग मार्क्स क्रोपाटकिन अनातोल फ्रांस रोम्यां रोलां मेटरलिंक हार्डी लारेन्स स्टीफेन्सन यीट्स टगोर गांधी टाल्सटाय खय्याम कालिदास से अलग अनुभव नहीं करते। हमने इन्हीं लोगों से बहुत-कुछ स्वीकार किया है। विश्व-साहित्य इतना विस्तृत और अपार है कि मानवी व्यक्तिकरण की कलात्मकता और उसके अध्यात्म की गहराई पर आनन्दाश्चर्य होता है। हिन्दुस्तान भी विश्व की संस्कृति का उत्तराधिकारी है। उसकी संस्कृति इसलिए विश्वात्मक होना चाह रही है। हम प्रगति की ओर यत्नशील हैं। स्वभावतः मानवीय आत्मा प्रगतिशील होती है। हमारे पूर्वगामी कविगण का भी हमारी उन्नति में काफी हाथ है। हम उनके कंधों पर खड़े होकर विश्व देख रहे हैं।

मैं आपसे पहले कह चुका हूँ कि अत्याधुनिक काव्यधारा वास्तव को अत्यन्त सहानुभूति से देखती है। लेकिन इससे यह समझना चाहिए कि वह गद्यात्मक (Prosaic) है। सही बात इससे बिलकुल उल्टी है। वह अत्यन्त मानवी है। पन्त प्रसाद वर्मा का रोमांटिक युग समाप्त नहीं है, केवल उसकी दिशा में थोड़ा सा परिवर्तन है।

'बच्चन' का 'निशा निमंत्रण' अत्याधुनिक इसलिए है कि उसमें जितनी उत्तमता से यथार्थ के प्रति भावनात्मक रिश्ते का निदर्शन कराया गया है वह हिन्दी-साहित्य जगत में दुर्लभ है। भावनाओं के लिए अन्तःकरण और उसकी कल्पनात्मक वृत्तियाँ ही काफी नहीं हैं बल्कि स्व-बाह्य संसार और उसकी निज पर प्रतिक्रियाओं की तथ्यपरात्मक भिन्नता का विस्तृत और अधिक उन्नत अन्तःकरण में परिवर्तन कर देना इष्ट है। यथार्थवाद का यही महत्त्व है। फिर अपने स्व में और स्व-बाह्य जगत में कोई अन्तर नहीं रह जाता। बच्चन के लिए स्व-बाह्य कल्पना से अधिक महत्वपूर्ण है। स्थान कल्पना का आश्रय न लेकर—विचार या तर्क को भी त्यागकर बच्चन की भावनाएँ बाह्य का आत्मसात करना चाहती हैं। यथार्थवाद का आध्यात्मिक अर्थ यही है और इसलिए यथार्थवादी नगर जीवन के प्रति अधिक उदार रहे हैं।

बच्चन अपनी उन्मनता में कुछ अंशों में जब गिरते हैं तब वह आध्यात्मिक धरातल उनके लिए कुछ अर्थ में अपना कुछ खो देता है। जब विचार या तर्क

को तलाक देकर, कल्पना की रंगीनपन म नाज आकर असन्तुष्ट भावनाए सन्ताप के लिए आमलीन होने के बजाय बाहर दौड़ती फिरती हैं, तब सिवा भाग्यवाद के कोई वाद आश्रय नही दे सकता। मैंने एक जगह कहीं लिखा है—

'मनुष्य साधारणत मानस के ऊपरी सतह पर रहता है। उसकी विविध इच्छाएँ अभिमान बौद्धिक ज्ञान भी इसी छिछले पानी म पनपने से उस बाह्य की ओर ले जाते है। बाह्य जगत म सन्ताप नाम की चीज नहीं मिल सकती। अपने अन्दर सुख टटोलने के बजाय जब मानवी मन बाहर भटकता फिरता है तब सिवा भाग्यवाद और निराशावाद के और दूसरा वाद आश्रय नही दे सकता, क्योंकि आशावाद का दूसरा नाम है 'आत्मबल'। मेरा दृष्टिकोण स्पष्ट है। 'बच्चन' के भाग्यवाद से आत्मोन्नति का कोई सम्बन्ध नहीं कारण 'बच्चन' पतन-उन्नयन म विश्वास कम रखते है। उनके लिए सब मानवी अन्तःकरण समान है। इसलिए उनके साहित्य म आत्मा का प्रश्न ही नही उठता। उनके साहित्य की उपज आत्म चैतन्य (self consciousness) में नहीं है।

स्वान्तजगत और बाह्य जगत की विरोधी स्थिति से उठकर उन दोनों की साम्यावस्था से जनित जो व्यापक दृष्टिकोण है वह यथार्थवाद की आत्मा है। यथार्थवादी की कला उस विरोधी स्थिति को मिटाने का प्रयत्न है जिसको मैं आध्यात्मिक कहता हूँ। यही जब किंचित् विकृत हो जाती है अर्थात जब मानवी मन बाह्य को उसके स्वरूप म न लेकर अपनी संकुचित भावनाओं को उस पर लादना चाहता है तब जैसा कि मैं ऊपर कह चुका हूँ मनुष्य भाग्यवादी हो जाता है। कहने का सारांश यह है कि भाग्यवाद मनुष्य की भावनाओं के विकार से उत्पन्न है। किन्तु 'बच्चन' के साथ यही विकार उनका कुछ उपकार भी कर गया। जब 'बच्चन' की अतार्किक, कल्पना विगत, भावनापूर्ण दृष्टि ने बाह्य को देखा तब सुख मिटनेवाला देखा और दुःख अगाध देखा। संसार की इस स्थिति से उनका कवि हृदय व्यापक हो गया। दुखियों के प्रति सहानुभूति की गहराई जितनी अधिक मुझे 'बच्चन' म दिखलाई दी उतनी मुझे खेद है छायावादी न दिखला सके। वास्तव म संसार के दुःख के असाध्य रोग ने 'बच्चन' के हृदय को अत्यन्त व्यापक और उदार बना दिया। 'निशा निमंत्रण' इस दृष्टि से अत्यन्त सुन्दर काव्य है। अपने दुःख से पीडित होकर 'बच्चन' ने संसार के दुःख के दर्शन किये। उनकी प्रिय पत्नी के निधन ने उनके हृदय को नयी आँखें दीं। क्राइस्ट की जगत के प्रति करुणामयता की तुलना 'बच्चन' की इस आर्द्रता से की जा सकती है।

'बच्चन' का भाग्यवाद भावना-जन्य है तर्कजन्य नहीं। उनकी फिलासफी के लिए उनका हृदय टटोला जाएगा। महादेवी वर्मा के आँसू हमारे हृदय को रुला नहीं सकते, किन्तु 'बच्चन' का 'निशा निमंत्रण' पढ़ते समय बरबस आँखें तर

हो जाती है कारण यह कि महादेवी वर्मा ने दु खवाद का धम (Cult) बना लिया जो उनकी कल्पना से उत्पन्न है। इसके विपरीत बच्चन' स्वय रोया है खूब तब वह दूसरा को रुला सका।

बच्चन का वास्तव वाद अत्यन्त मानवीय है। उसम हमारा दिल हिला देने की शक्ति है। भावनात्मक दृष्टि से जीवन क मूल्य पहचानने का यह प्रयास है। अत्याधुनिक काल की प्रमुख धारा का इससे अधिक सुदर दशन आपको और कहीं नहीं हो सकता।

यही वास्तव वाद दूसरे स्वरूपा म आपको अन्य कवियो म मिलेगा। नवीन म वह ओज और स्फूर्ति स युक्त मिलेगा अनेय' म कम की जयय तारन के स्वरूप म और 'दिनकर' म कभी करुणा बेवसी और कभी युद्ध भावावेग क स्वरूप म दिखलाई दगा।

हमारा प्रयत्न जीवन को उसक विविध और समग्र रूप म एक ही साथ लेकर मानवी-आत्मा को दिशा निर्देश करने म होना चाहिए। ऐसा कवि मनुष्य जीवन का बहुत बडा उन्नायक होगा। पर अभी हमने पाया बहुत कम है। ब्राउनिंग कहता है—

Grow old along with me
The best is yet to be
The last of life for which the first was made

# प्रश्न यह है कि आखिर रचना क्यों ?

प्रश्न यह है कि आखिर रचना प्रक्रिया में इतनी दिलचस्पी क्यों ? मेरे खयाल से इसका एक उत्तर तो यह है कि उसके अंतस्तत्वों के विश्लेषण से सौंदर्य-सम्बन्धी किसी सामान्य सिद्धांत पर आया जा सकता है। दूसरे भी उत्तर हो सकते हैं। उदाहरणतः जीवन के विस्तृत क्षेत्र को साहित्य में लाने के लिए अर्थात उसके प्रभावोत्पादक चित्र प्रस्तुत करने के लिए हम प्रभावोत्पादकता के रहस्य को समझें। इसके अतिरिक्त और भी उत्तर हो सकते हैं जैसे—अपनी विशेष काव्य प्रवृत्ति का औचित्य सिद्ध करने के लिए रचना प्रक्रिया का विश्लेषण किया जाए।

कोई भी देश व्यक्ति या प्रवृत्ति अपने-अपने इतिहास से जुदा नहीं हो सकती। हिन्दी में रचना प्रक्रिया का जो विश्लेषण शुरू हुआ वह मुख्यतः नयी कविता को (या कहिये नई काव्य प्रवृत्तियों) ध्यान में रखकर ही। कभी आधुनिकता के नाम पर तो कभी सौंदर्य के नाम पर, यह काम हाथ में लिया गया। किंतु रचना प्रक्रिया का कोई तटस्थ (ऑब्जेक्टिव) विश्लेषण सामने नहीं आया। विश्लेषक का संवेदनात्मक उद्देश्य रचना प्रक्रिया का कोई तटस्थ अन्वय-समन्वय करना विश्लेषण करना नहीं था, वरन् एक विशेष प्रवृत्ति की स्थापना करना रह आया। परिणाम यह हुआ कि ऐसे प्रयत्नों से संभवतः, काव्य-क्षेत्र को कला क्षेत्र का विशेष लाभ नहीं हुआ। दूसरे शब्दों में, जीवन के सुविस्तृत वैविध्य और मूलभूत एकता के कोई विशिष्ट और संश्लेषणात्मक चित्रण का मार्ग ऐसे विश्लेषण ने प्रस्तुत नहीं किया। रचनात्मक प्रक्रिया के विश्लेषण से यदि सृजनशील साहित्य का मार्ग अधिकाधिक प्रशस्त हो तो कहना ही क्या है!

रचना प्रक्रिया का तटस्थ विश्लेषण मेरे ख्याल से अत्यंत कठिन है दुष्कर है। इसके कई कारण हैं एक तो यह है कि रचना प्रक्रिया एक नहीं अनेक है विविध है, और उनकी विभिन्नता अत्यधिक है। रचना प्रक्रिया सृजन की मनोवैज्ञानिक प्रक्रिया है। कवि-स्वभाव कवि-दृष्टि और विषय-वस्तु (या बहिर्गत तथ्य) के अनुसार वह बनती-बदलती है।

नि सन्देह कृति की आलोचना अथवा कृति का प्रभाव ग्रहण, कवि के व्यक्तित्व का भी प्रभाव ग्रहण है।

इसी बात को हम दूसरे शब्दो म कहेंगे । क्या हम यह कहें कि नई कविता केवल गद्य भावान्वित, मानसिक किन्तु तीव्र सवेदनात्मक प्रतिक्रिया है या उसमे 'सम्पूर्ण व्यक्तित्व' (टोटल पर्सनलिटी) लिपटी हुई (इनवाल्व्ड) होनी चाहिए ? यह सही है कि टोटल पर्सनलिटी जसे शब्दों की व्याख्या के लिए फिर प्रश्न पूछे जाएगे लेकिन मतलब साफ है।

# प्रगतिशीलता और यातनाग्रस्त मानवता

इन नदियों का जन्म कहाँ और कैसे हुआ, यह कहना मुश्किल है। भूगर्भ शास्त्रियों का मत है कि इस हिमयुग में (यह शायद चौथा हिमयुग है) हजारों सालों से एकत्र प्राचीन हिम-खण्डों का भार जब अधिकाधिक असंतुलित होने लगा, तब एकाएक उनके कुछ हिस्से अपनी-अपनी जगहों पर हिलने लगे। ज्यों ज्यों भार बढ़ता गया त्यों-त्यों हिम-खण्डों के पर उखड़ते गए और आखिर वह समय भी आया जब वे हिम नदी या ग्लेशियर बनकर अनेकों महासरिताओं के आदि स्रोत बन बैठे।

नदियाँ हमारे सामने हैं। उनका मूलस्थान अमुक हिमनदी है यह कहना मुश्किल है। किन्तु यह पक्की बात है कि उनका आदि—हिम बहुत पुराना है।

वह आदि हिम क्या है, इसका पता लगा है अभी हाल में। आज की जिन्दगी में वे दृश्य हमें दिखाई देते हैं जो महाभारत काल में थे। अंतर इतना ही है कि युद्धस्थल के प्रांगण में आधुनिक कौरव और पाण्डव—सारा मानवीय [illegible] है। [illegible] में आन्तरिक उद्देश्यों और स्वभावों के भेद के साथ ही साथ एक बात सामान्य है और वह यह है कि समाज की ह्रासकालीन स्थिति और व्यक्तित्व का

हमारी सदी के महाभारत में और आज के महाभारत में उतना ही अन्तर है जितना कि प्रथम हिमयुग और चौथे हिमयुग के बीच। भूगर्भशास्त्रियों का कहना है कि अति प्राचीनकाल में सिंधु, सतलज सरस्वती, यमुना और गंगा एक ही घाटी में बहती थीं यानी उस काल में भौगोलिक स्थिति कुछ दूसरी ही थी और ये विभिन्न नदियाँ न थीं वरन् एक ही सरिता थी जो पश्चिम से पूर्व की ओर बहती थी। आज उस प्राचीन स्थिति को सूचित करने वाली सिर्फ पुरानी घाटी के शिला प्रस्तार हैं जो आज भी सिंधु की तलहटी से चलकर गंगा के मुहाने तक घाटी के चिह्नों के रूप में विराजमान हैं और भूगर्भशास्त्रियों के ज्ञान के उपकरण बने हुए हैं। तात्पर्य यह कि जल के मूलतत्वों में परिवर्तन न होने हुए भी, वर्तमान नदियों की दिशाओं में परिवर्तन हो गया है। परिवर्तित दिशा वाली इन नदियों का महत्व कौन न स्वीकारेगा जबकि आज उनका मधुर जल पीकर प्रगल्भ सभ्य शक्तियाँ स्वयं को पुष्ट करती जा रही हैं और जिनके तट पर से बहती हुई हवा अनेक मानसिक और शारीरिक व्याधियों की दवा बन उठी है।

यह दिशा परिवर्तन बौद्धिक सत्य की अपेक्षा जीवन का एक जीता जागता तथ्य है। यह अलग बात है कि कुछ लोग इस तथ्य का पौराणिक विश्लेषण करें और कुछ लोग वैज्ञानिक। हर समय, हर युग में ऐसी शक्तियाँ रही हैं जो पहले 'नवीन' का विरोध करती हैं किन्तु जब वे उस नवीन को धक्का नहीं दे सकतीं तो उसकी इस प्रकार से व्याख्या करती हैं कि जिससे वह 'नवीन' 'पुरातन' का जारज मानसिक पुत्र बनकर उनके घर सेवा चाकरी करता रहे। नवीन सत्यों के आधुनिक पौराणिक व्याख्याकार हमारे बीच में अनगिनत हैं और यह पर्याप्त सम्भव है कि नये साहित्यिक युवक सामाजिक और साहित्यिक महत्व प्राप्ति की खोज में पुराणपंथियों के दत्तक पुत्र बनने में ही अपना अहोभाग्य समझें।

आज का युग ही ऐसा है कि पुराणपंथियों में से बहुतेरों ने अपना अपना जामा बदल दिया है अपने मुखौटे और अन्दाज भी बदल दिए हैं। पुराण-पंथी से हमारा तात्पर्य उन सभी सज्जनों से है जिनका मौजूदा जनता की बौद्धिक सामाजिक राजनैतिक मुक्ति के आड़े आता है। जनता शब्द के प्रयोग से घबराने की जरूरत नहीं (यद्यपि तरह-तरह के अवसरवादियों द्वारा इस शब्द का खूब दुरुपयोग किया गया है) मध्यवर्ग के गरीब बुद्धिजीवी लोग भी जनता में शामिल हैं बशर्ते कि वे समाज की थैलीशाही संस्कृति के शापू न बनें। हो सकता है कि गरीब बुद्धिजीवी और लेखक भटका हुआ हो किन्तु उसकी स्वयं की स्थिति कोई उससे छीन नहीं सकता। और आमतौर पर उसकी स्थिति ही ऐसी है कि वह जनता जनता में है। चण्डीदास का यह पद—

सुनह मानुष भाई
सबार ऊपर मानुष सत्य

शाहार ऊपर नाई

जिस मनुष्य-सत्य की घोषणा करता है उसका मूल अधिष्ठान जनता में है। इस जनता की जीवा से आशन करने देशभक्ति नहीं हो सकती।

सच तो यह है कि स्वयं के मनोभावों की कविता प्रत्येक व्यक्ति की हानि में जरा विरोधी नहीं हो जाती बशर्ते कि वे मनोभाव जनता के बीच में रहकर स्वाभाविक हुए हों। जन-मन की सर्व-साधारण मन स्थिति व्यक्ति के मनोभावों द्वारा प्रकट हो तो फिर क्या कहना। वे मनोभाव तो गरीब वर्गों की साधारण मनस्थिति के ही द्योतक हैं। अपनी बिकी हुई मेहनत बे-सहारा जिन्दगी की आकांक्षाएँ सामाजिक उलझनों से होने वाले मानसिक तनाव स्थिति-परिस्थिति की क्रिया प्रतिक्रियात्मक संवेदनाएँ आदि को अपने में सम्मिलित करने वाला विचार करना सड़ने जब लोक-मुक्ति की नयी क्रांतिकारी विचारधारा से और भी सशक्त और भी संवेदनमय हो जाता है तब जिस साहित्य का आविर्भाव होता है उसमें महान् मनुष्य सत्य होता है। इस मनुष्य-सत्य का अनादर करने वाले साधारण रूप में दो परस्पर विरोधी क्षेत्रों में आते हैं। एक वे जो मात्र क्रांतिकारी शब्दों का नारा खड़ा करने वाले व हिमायती के रूप में अपने सिद्धांतों की यांत्रिक चौखट तैयार रखते हैं—जो उसमें फिट हो जाए वह प्रगतिशील और जो उसमें कसा न जा सके वह प्रगति विरोधी—ये उनके प्रत्यक्ष परोक्ष प्रस्तुत और अप्रस्तुत मुखर और गोपनीय निर्णय होते हैं। ये लोग गरीब मध्यवर्ग के जीवन के तत्वों से दूर अलग-थलग होते हैं। भले ही ये लोग शाब्दिक रूप से गरीबों के कितने ही हिमायती क्यों न हों इनका व्यक्तित्व स्वयं आत्म-बद्ध अहं ग्रस्त महत्त्वाकांक्षाओं का शिकार और रागद्वेष की बहुमुखी प्रवृत्तियों से निपीड़ित होता है बोध हीन बौद्धिकता का शिकार यह वर्ग जिस संवेदनमय कविता की आलोचना करता है उसकी संवेदनाओं की मूल आधार भूमि को वह हृदयंगम नहीं कर सकता।

हमारे गरीब मध्यवर्गीय सचेत युवकों के कष्टों का इतिहास केवल तात्कालिक व्यक्तिगत आर्थिक कारणों से ही नहीं है वरन् वर्ग के अनेक रूप पुराणपंथी संस्कारों और अविचारों से संघर्ष की रक्तिम वेदनाओं में आच्छन्न है। अपनी सामाजिक प्रतिष्ठा की आराम कुरसी पर बैठे हुए ये मसीहा निर्णय दे सकते हैं लेकिन नवयुवक-लेखक की बाँह पकड़ कर सहारा नहीं दे सकते उसकी कार्योन्मुखी मनोदशाओं को नहीं समझ सकते। उसके व्यक्त-कष्टों में उन्हें कोई मनुष्य-सत्य नहीं दिखायी देता। वे तो इस कविता का अपना प्रमाण पत्र देंगे जिसमें उनकी अभिरुचि की जिद पूरी होती हो। यही कारण है कि सौ प्रगतिशील शब्दों पर अधिकार करके कोई भी टुटपूँजिया लेखक 'इसकस' जैसी सांस्कृतिक पत्रिका के किसी लेख में अपने नाम को प्रकाशितपाता रहे। असलियत

यह है कि य आलोचक गण उस जीवन भूमि को ही नहीं समझते (अथवा उनमें इतनी संवेदन-क्षमता नहीं है कि वे समझ सकें) जिसमें गरीब नवयुवक-लेखक की प्रतिभा का जन्म हुआ है। इसलिए ये लोग व्यवहार और विचार में भेद रखने वाले लोगों की प्रतिष्ठा में चार चाँद लगाते हैं या फिर ऐसे लोगों को ही 'प्रगतिवादी' समझते हैं जो उनकी राजनतिक शब्दावली परिभाषाओं का कविता करते हों। इसमें कोई आश्चर्य की बात नहीं है कि नवीन कष्टग्रस्त प्रतिभा को लेकर प्रोत्साहन और प्रेरणा के लिए उनकी तरफ नहीं देखना। इसलिए कि हमारे ये साहित्यिक नेता हृदय और बुद्धि के क्षेत्र में कठोर अहवादी हैं कष्टग्रस्त मनुष्य-जीवन के ममम होने के पहले वे आलोचक और मसीहा हैं। मनुष्य-जीवन के भव्य संवेदना-सत्या के प्रति उनमें आवश्यक नम्रता भी नहीं है। न इतनी आस्था है कि वे य मानें कि युग-सत्य विभिन्न रूपों और विविध आलोकों म विविध विचारों और भावनाओं में वलयित होकर आज की संघर्षशील मानवता के हृदय में अधिष्ठित है। इस आस्थाहीनता के कारण ही, उनके द्वारा समर्थित कविता सम्पूर्ण मनुष्य की गौरवपूर्ण नीतिमता सर्वांगीण मानवी पक्षों का भव्य दृश्य, सुकुमार भावनाओं की मनुष्योचित गरिमा दिखायी नहीं देती बरन् पिटी पिटाई शर्त तकारिला का सभामची आत्म प्रदर्शन दिखायी देता है।

कहने का तात्पर्य किसी व्यक्ति को नीचे दिखाना नहीं है अथवा हिन्दी में प्रगतिशील आन्दोलन की महत्त्वपूर्ण सफलताओं का नजर-अन्दाज करना भी नहीं है। इन सफलताओं का एक महत्त्वपूर्ण कारण ये नेता भी हैं इसमें कोई शक नहीं। और जो लोग उनके प्रति राग-द्वेष की अहं ग्रस्त भावना से आक्रमण करते हैं उनके प्रधान निन्दकों में से हम स्वयं हैं। किन्तु यह भी निश्चित है कि इस नेतृत्व की कमजोरी ने हिन्दी के वास्तविक प्रगतिशील साहित्य के और आगे विकास में बाधा उपस्थित की है और उनके व्यक्तिगत दुराग्रहों ने (जिस पर मार्क्सवाद का मुलम्मा चढ़ाया जाता है) उसका गला घोटने में कोई कसर नहीं रखी है। यही कारण है कि प्रगतिशील कविता अधिक उन्नति न कर सकी और विपक्षियों को यह कहने का मौका मिला कि प्रगतिशील कविता मर गयी है कि उसका युग समाप्त हो गया है। असल यह है कि अत्यन्त सजीव प्रगतिशील कविता का जन्म मैंने अपनी इन आँखों से इन्हीं दिनों मध्यप्रदेश में होते देखा है। मजा यह है कि उसका जनक वही कष्टग्रस्त मनुष्यता है जिसकी चारों ओर से उपेक्षा है। यह बात बिलकुल अलग है कि इस प्रगतिशील कविता का रूप अलग अलग हो। मानव-जीवन विविधता के अनुसार है उसके विविध रूप और विविध गुण हैं। विविध विषय विविध कल्पनाएं और विविध ऊँचाइयाँ हैं। यह ठीक है कि इस नयी पौध में से नुकीलेपन में हाथ की सफाई और बात की सफाई अभी नहीं आयी है।

नवीन कष्ट ग्रस्त प्रतिभा का विरोध एक दूसरे क्षेत्र से भी होता है। इस क्षेत्र के प्रतिनिधि कष्ट ग्रस्त जीवन के कारण कवि में उत्पन्न नई अंतर्मुखता का उपयोग अपने लिए करना चाहते हैं। वे उस अंतर्मुखता के मूल उद्वेगों के क्रांतिकारी अभिप्रायों को दबाकर उस अंतर्मुखता को इस प्रकार से प्रोत्साहन देते हैं कि वह अंतर्मुखता अपने प्रधान विद्रोहों से छूट कर अलग हट जाय। अंतर्मुखता में वे व्यक्ति को ही प्रधान मानकर उस व्यक्ति को प्रगतिशील सामाजिक शक्तियों से अलग हटाते हुए व्यक्ति-स्वातंत्र्य की अहं की घोषणा करते हैं। वस्तुतः ये अहं उनका है जिन्होंने या तो अपनी जड़ें कष्ट ग्रस्त मानवता की धरती में बढ़ती हुई देखी नहीं है या वे जड़ें हैं ही नहीं। असलियत यह है कि जिस मन की अंतर्मुखता जन मन की भावनाओं में भीगी हुई है उसके क्षोभों और द्रोहों में सबद्ध हुई है पीड़ित मानवता का ममत्व वह हृदय जनता से छिटक कर व्यक्ति स्वातंत्र्य और अहं के कार्फे-हाउस में योरोपीय और भारतीय संस्कृति की गप्प नहीं लड़ा सकता। आराम पसन्द अर्ध-सामन्ती उच्च मध्यवर्ग की लालसाओं में जकड़े हुओं ने उस लालसा का अध्यात्मीकरण किया है। उनकी महत्त्वाकांक्षा वर्तमान समाज में शासन करने की है—अपने विचारों द्वारा और अपनी भावनाओं द्वारा। ध्यान में रखने की बात है कि आज उच्च मध्यवर्ग और गरीब निम्न मध्यवर्ग में खाई पड़ी हुई है भेद की दीवार खड़ी हुई है।

हमारे गरीब मध्यवर्गीय युवक को इन खतरों से सावधान रहना होगा। अपनी कविता की पुष्टि के लिए उसे अपने मूल उद्वेगों की स्थिति-परिस्थितिगत स्रोतों का पता लगाना होगा और उन परिस्थितियों को दूर करने के लिए उसे सही और निर्णायक कदम उठाने होंगे उन अपने माता पिता को याद करनी होगी जिन्होंने शक्ति दी किन्तु सुख नहीं लिया। अपने कष्टग्रस्त माता पिता भाई-बहनों संगी-साथियों के सजल आंतरिक आशीर्वाद में पुष्ट इस गरीब मध्यवर्गीय कविता का प्रधान सेंटिमेंट जनतान्त्रिक ही रहेगा चाहे उसका विषय शृंगार ही क्या न हो। उसका शृंगार गीत-गोविन्द हयूत रामायण आदि का शृंगार नहीं होगा वरन होरी और धनिया तथा सिलिया का शृंगार होगा। उसकी करुणा दया और प्रेम में अपनी सार्वजनिक मानवीयता काम करेगी। पयकगामी अध्यात्म की अंतर्मुखता के बजाय उसमें सूर और मीरा की तन्मयता और कबीर का फक्कड़पन होगा।

# जनता का साहित्य किसे कहते हैं ?

ज़िन्दगी के दौरान में जो तजुर्बे हासिल होते हैं उनसे नसीहतें लेने का सबक तो हमारे यहां सैकड़ों बार पढ़ाया गया है। होशियार और बेवकूफ में फ़र्क बताते हुए एक बहुत बड़े विचारक ने यह कहा 'गलतियां सब करते हैं लेकिन होशियार वह है जो कम से कम गलतियां करे और गलती कहां हुई यह जान ले और यह सावधानी बरते कि कहीं वही गलती तो फिर नहीं हो रही है।' जो आदमी अपनी गलतियों से पक्षपात करता है उसका दिमाग साफ नहीं रह सकता।

गलतियों के पीछे एक मनोविज्ञान होता है। या यूं कहिए कि गलतियों का स्वयं एक अपना मनोविज्ञान है। तजुर्बे से नसीहतें लेते वक्त अपने गलतियों वाले मनोविज्ञान के कुहरे को भेदना पड़ता है। जो जितना भेदेगा, उतना पाएगा। लेकिन पाने की यह जो प्रक्रिया है वह हमें कुछ सिद्धान्तों के किनारे तक ले जाती है कुछ सामान्यीकरणों को जन्म देती है। यानी तजुर्बे की कोख से सिद्धान्तों का जन्म होता है।

मैं अपने तजुर्बे से कौन सा निष्कर्ष निकालूं यह एक सवाल है और तजुर्बा यह है।

एक उत्साही सज्जन को जब मैंने यह कहा कि फलां पार्टी छोटी-छोटी बातों पर इतनी देर से क्यों वक्तव्य निकाल रही है। तो उसका जवाब देते हुए उन्होंने यह कहा कि वक्तव्य मैंने लिखा (वे उस पार्टी के हैं) और पार्टी उसे पास करने जा रही है। आपका भी यह काम था कि आप उन वक्तव्यों को जल्दी से जल्दी लिखते और पास करवा लेते।

मैंने इसका जवाब यह दिया कि वह मेरा काम नहीं है मेरे काम में हिस्सा बंटाने के लिए क्या वे लोग आते हैं ! (मेरे काम से मेरा मतलब साहित्यिक कार्य से था) उन्होंने उसका जवाब यह कह कर दिया कि यह आपका व्यक्तिगत कार्य है और वह सामूहिक।

इसका यह मतलब हुआ कि साहित्य एक व्यक्तिगत कार्य है और राजनीति सामूहिक कार्य और सामूहिक कार्य में व्यक्तिगत स्वार्थ की कोई महत्ता नहीं।

लेकिन क्या यह सच है ? क्या कविकर्म मात्र व्यक्तिगत है ? क्या साहित्यक काय की मूल प्रेरणा और क्षेत्र शुद्ध व्यक्तिगत है ?

मजेदार बात यह है कि साहित्य को मात्र व्यक्तिगत काय कह कर व्यक्तिगत उत्तरदायित्व कह कर अपने हाथ भाड पाछ कर साफ करने वाल ठीक वे ही लोग हैं जो जनता के लिए साहित्य का नारा बुलन्द करते हैं। ग उन्हें यह मालूम नहीं कि जिन शब्दों को व बार बार दुहरा रहे हैं उनका मतलब क्या है।

यह छोटी सी बात हमारे हिन्दुस्तान के पिछड़ेपन को ही सूचित करती है। स्वतन्त्र होने पर भी हमारा देश आर्थिक दृष्टि स अभी गुलाम है। औपनिवेशिक देश के बुद्धिजीवी निश्चित ही उतने ही पिछड़े हुए हैं जितना कि उनका अथ तन्त्र।

यूरोप म एक एक विचार की प्रस्थापना के लिए बडी बडी कुरबानियाँ देनी पड़ी हैं। लेकिन हिन्दुस्तान को पका पकाया मिल रहा है। लकिन चूंकि उसके पीछे स्वतन्त्र उद्योग नहीं है इसलिए बहुत से विचार हजम नहीं हो पात। शरीर म उनका खून नहीं बन पाता। आँखों म उनकी लौ नहीं जल पाती। मस्तिष्क म उनका प्रकाश नहीं फल पाता। इसलिए विचारों म बचकानापन रहता है। और काय विचारों का अनुसरण नहीं कर पाते। यह बात हिन्दुस्तान के औपनिवेशिक रूप पर ही हमारी दृष्टि ल जाती है।

हम अपने मूल प्रश्न पर आए। क्या साहित्य काय मात्र व्यक्तिगत काय है मात्र व्यक्तिगत उत्तरदायित्व है ?

इसका जवाब यों है

१ साहित्य का सम्बन्ध आपकी सस्थिति स है आपकी भूख-प्यास स है मानसिक और सामाजिक। अतएव किसी प्रकार का भी आदर्शात्मक साहित्य जनता से असम्बद्ध नहीं।

२ जनता का साहित्य' का अथ जनता को तुरन्त ही समझ म आन वाल साहित्य स हरगिज नहीं। अगर ऐसा होना तो किस्सा तोता मना और नौटकी ही साहित्य क प्रधान रूप होने। साहित्य के अन्दर सास्कृतिक भाव होते है। सास्कृतिक भावों का ग्रहण करन के लिए बुनन्दी बारीकी और खूबसूरती को पहचानन क लिए उन असलियत का पान क लिए जिसका नक्शा साहित्य म रहता है सुनन या पढ़ा वाल की कुछ स्थिति अपेक्षित हानी है। वह स्थिति है उनकी शिक्षा उनक मन का सास्कृतिक परिष्कार। साहित्य का उद्देश्य सास्कृतिक परिष्कार है मानसिक परिष्कार है। किन्तु यह परिष्कार साहित्य क माध्यम द्वारा तभी सम्भव है जब सुनन वाल या पढ़न वाले की अवस्था स्वय शिक्षित हो। यही कारण है कि मार्क्स का डास क पिटल लनिन क ग्रन्थ रोम्याँ रोलाँ क टालस्टाय और गोर्की के उपन्यास एकदम अशिक्षित और असस्कृत जनता क न समझ म आ सकते हैं न वे

उनके पढ़ने के लिए होते ही है। 'जनता का साहित्य' का अर्थ 'जनता के लिए साहित्य' से है' और वह जनता ऐसी हो जो शिक्षा और संस्कृति द्वारा कुछ स्टैंडर्ड प्राप्त कर चुकी हो। ध्यान रहे कि राजनीति के मूलग्रंथ बहुत बार बुद्धिजीवियों के भी समझ में नहीं आते जनता का तो कहना ही क्या। लेकिन वे हमारी सांस्कृतिक विरासत हैं। इस राजनीतिप्रिया के मूल भाव हमारी राजनीतिक पार्टियाँ और सामाजिक कार्यकर्ता अपने भाषणों और आसान जबान से लिखी किताबों द्वारा प्रसारित करते रहते हैं। चूँकि ऐसे ग्रन्थ जनता के एकदम समझ में नहीं आते (बहुत बार बुद्धिजीवियों की समझ में भी नहीं आते) इसलिए वे ग्रन्थ जनता के लिए नहीं यह समझना गलत है। अज्ञान और अशिक्षा से अपने उद्धार के लिए जनता को इस प्रकार की जरूरत है। जो लोग 'जनता का साहित्य' से यह मतलब लेते हैं कि वह साहित्य जनता के तुरन्त समझ में आए जनता उसका मर्म पा सके यही उसकी पहली कसौटी है—वे लोग यह भूल जाते हैं कि जनता को पहले सुशिक्षित और सुसम्पन्न करना है। वह फिलहाल अंधकार में है। जनता को अज्ञान से उठाने के लिए हमें पहले उसको शिक्षा देनी होगी। शिक्षित करने के लिए जैसे ग्रंथों की आवश्यकता होगी वैसे ग्रंथ निकाले जाएँगे और निकाले जाने चाहिए—लेकिन, इसका मतलब यह नहीं कि उसको प्रारम्भिक शिक्षा देने वाले ग्रंथ तो श्रेष्ठ हैं और सर्वोच्च शिक्षा देने वाले ग्रंथ श्रेष्ठ नहीं हैं। ठीक यही भेद साहित्य में भी है। कुछ साहित्य तो निश्चित ही प्रारम्भिक शिक्षा के अनुकूल होगा तो कुछ सर्वोच्च शिक्षा के लिए। प्रारम्भिक श्रेणी के लिए उपयुक्त साहित्य तो साहित्य है और सर्वोच्च श्रेणी के लिए उपयुक्त साहित्य जनता का साहित्य नहीं है यह कहना जनता से गद्दारी करना है।

तो फिर 'जनता का साहित्य' का अर्थ क्या है ? जनता के साहित्य से अर्थ है ऐसा साहित्य जो जनता के जीवन मूल्यों को जनता के जीवनादर्शों को प्रतिष्ठापित करता हो उसे अपने मुक्तिपथ पर अग्रसर करता हो। इस मुक्तिपथ का अर्थ राजनैतिक मुक्ति से लगाकर अज्ञान से मुक्ति तक है। अतः इसमें प्रत्येक प्रकार का साहित्य सम्मिलित है बशर्ते कि वह सचमुच उसे मुक्तिपथ पर अग्रसर करे।

जनता के मानसिक परिष्कार उसके आदर्श मनोरंजन से लगाकर तो क्रांतिपथ पर मोड़ने वाला साहित्य मानवीय भावनाओं का उदात्त वातावरण उपस्थित करने वाला साहित्य जनता का जीवन चित्रण करने वाला साहित्य मन को मानवीय और जन को जन-जन करनेवाला साहित्य—शोषण और सत्ता के घमंड को चूर करनेवाले स्वातंत्र्य और मुक्ति के गीतों वाला साहित्य—प्राकृतिक शोभा और स्नेह के सुकुमार दृश्यों वाला साहित्य—सभी प्रकार का साहित्य सम्मिलित है—बशर्ते कि वह मन को मानवीय जन को जन जन बना सके और जनता को मुक्तिपथ पर अग्रसर कर सके। साहित्य के सम्बन्ध में यही दृष्टिकोण जनता का

दृष्टिकोण है। फ्रांस के लुई एरगां ने द्वितीय विश्व युद्ध में जनता के बीच काम किया। और युद्ध समाप्ति पर रोमैंटिक उपन्यास लिखा। शायद उन्हें जन संघर्ष के दौरान में दुश्मनों से लड़ते लड़ते रोमैंटिक अनुभव भी हुए हों। उन अनुभवों के आधार पर उन्होंने रोमैंटिक उपन्यास लिखे। किन्तु तुरन्त बाद ही वे ऐसे उपन्यास लेकर आए जिसमें अलावा एक रोमैंटिक धारा के जनता के संघर्ष का सौन्दर्यात्मक चित्रण था। यही हाल इलिया एहरेनबर्ग आदि का है। उनका उपन्यास स्टॉर्म (तूफान—इसका हिन्दी में अनुवाद हो चुका है) भी जन-संघर्ष के दौरान का चित्रण करता है जिसमें कई मानवोचित रोमैंटिक घटनाओं और उपकथाओं का सन्निवेश है। उसी तरह सोवियत साहित्य के अन्तर्गत द्वितीय विश्व युद्ध के विशाल साहित्य विश्व में मानवोचित सुकुमार रोमैंटिक कथाओं और प्राकृतिक सौन्दर्य दृश्यों का अंकन किया गया है।

जो जाति जो राष्ट्र जितना ही स्वाधीन होता है यानी जहाँ की जनता शोषण और अज्ञान से जितने अंशों तक मुक्ति प्राप्त कर चुकी होती है उतने ही अंशों तक वह शक्ति और सौन्दर्य तथा मानवादर्श के समीप पहुँचती हुई होती है। आज की दुनिया में जिस हद तक शोषण बना हुआ है जिस हद तक भूख और प्यास बढ़ी हुई है उसी हद तक मुक्ति-संघर्ष भी बढ़ा चला है और उसी हद तक बुद्धि तथा हृदय की भूख-प्यास भी बढ़ी हुई है।

आज के युग में साहित्य का यह काम है कि वह जनता की बुद्धि तथा हृदय की इस भूख-प्यास का चित्रण करे और उस मुक्तिपथ पर अग्रसर करने के लिए ऐसी रचना का निर्माण करे जिससे जनता प्रेरणा प्राप्त कर सके और जो स्वयं जनता से प्रेरणा ले सके। अतएव निष्कर्ष यह निकला कि जनता के साहित्य से आशय किसी एक ही प्रकार का साहित्य नहीं सभी प्रकार का साहित्य है। यह बात अलग है कि साहित्य में कभी-कभी जनता के अनुरूप एक विशेष धारा का ही प्रभाव रहा—जैसे प्रगतिशील साहित्य में किसान मजदूरों की कविता का।

भर ही न जाए, किन्तु वह लेखकों और आलोचकों के लिए जरूरी है—वे लेखक और वे आलोचक जो जनता के जीवनादर्शों और जीवन मूल्यों को अपने सामने रखते हैं। यह बात ऐसे साहित्य के लिए भी सच है जिसमें मनोभावों के चित्रण में बारीकी से काम लिया गया है और अत्याधुनिक विचारधाराओं के अद्यतन रूप का अंकन किया गया है।

वास्तविक बात यह है कि शोषण के खिलाफ संघर्ष, तदन्तर शोषण से छुटकारा और फिर उसके बाद नैतिक जीवन के उदर निर्वाह सम्बन्धी व्यवसाय में कम से कम समय खर्च होने की स्थिति और अपनी मानसिक सांस्कृतिक उन्नति के लिए समय और विश्राम की सुविधा-व्यवस्था की स्थापना जब तक नहीं होती तब तक शत प्रतिशत जनता साहित्य और संस्कृति का पूर्ण उपयोग नहीं कर सकती न उसमें अपना पूर्ण स्थान ही कर सकती है।

इस सम्पूर्ण मनुष्य-सत्ता का निर्माण करने का एक मात्र मार्ग राजनीति है जिसका सहायक साहित्य है। तो वह राजनीतिक पार्टी जनता के प्रति अपना कर्तव्य नहीं पूरा करती जो कि लेखक के साहित्य निर्माण का व्यक्तिगत उत्तरदायित्व कह कर टाल देती है।

# काव्य की रचना-प्रक्रिया

रचना-प्रक्रिया के सम्बन्ध में मतों की भिन्नता स्वाभाविक है। इसका एक कारण तो यह है कि रचना-प्रक्रियाएँ स्वयं भिन्न-भिन्न होती हैं। वे कवि-स्वभाव, कवि-दृष्टि और विषय-वस्तु के अनुसार बनती-बदलती रहती हैं। रचना-प्रक्रिया का कोई निर्विशिष्ट सामान्य रूप नहीं है यद्यपि यह सच है कि उस प्रक्रिया के मूल तत्त्व सब सामान्य हैं।

इस बात को यों भी समझें। संवेदनात्मक उद्देश्य, कल्पना, भावना, बुद्धि तत्त्व सब सामान्य हैं। उनके काम के बिना रचना-प्रक्रिया सम्भव नहीं है। किन्तु इन तत्त्वों का विभिन्न मात्राओं, विभिन्न अनुपातों और विभिन्न प्रकार के योगों से विभिन्न विशिष्ट रूप प्राप्त होते हैं। ये योग विभिन्न संवेदनात्मक उद्देश्यों के अनुसार घटित होते हैं। ये संवेदनात्मक उद्देश्य रचनाशील मन की अपनी निधि हैं और उस पूरे अन्तर्जगत का अंग हैं कि जो अन्तर्जगत कवि ने पाया और विकसित किया है। यह अन्तर्जगत् बाह्य जगत् का आत्मकृत संशोधित-सम्पादित आत्मसात्कृत रूप है और उस क्रिया-प्रतिक्रिया की गतिमान परम्परा की उपज है कि जो क्रिया-प्रतिक्रिया लगातार बाल्यकाल से बाह्य के प्रति करता आया है। संक्षेप में, रचना-प्रक्रिया के भीतर न केवल भावना, कल्पना, बुद्धि और संवेदनात्मक उद्देश्य होते हैं, वरन् वह जीवनानुभव होता है जो लेखक के अन्तर्जगत का अंग है, वह व्यक्तित्व होता है जो लेखक का आत्मव्यक्तित्व है, वह इतिहास होता है जो लेखक का अपना संवेदनात्मक इतिहास है। और केवल यही नहीं होता।

बाह्य से प्राप्त ज्ञान-निधि और भाव-परम्परा लेखक के अन्तर्जगत में स्थान पाकर उसके (लेखक के) व्यक्तित्व की आन्तरिक आवश्यकताओं की पूर्ति की दिशा में, अपने विभिन्न रूप (उसके हृदय में) गठित करती हुई उसकी अपनी ज्ञान-निधि और भाव-परम्परा बन जाती है। बाह्य से प्राप्त ज्ञान और भाव लेखक के अन्तर्व्यक्तित्व में ऐसे घुल-मिल जाते हैं कि वे उसके निजी हो जाते हैं। इसीलिए कोई भी लेखक अपने युग से केवल प्रभावित नहीं होता, वह अपने युग का अंग होता है।

काव्यकला सम्बन्धी जितनी भी समस्याएँ हैं वे इस पूरी की पूरी प्रक्रिया के किसी स्तर विशेष से सम्बन्धित होती हैं। उदाहरण के लिए, ऐसी समस्याएँ लीजिए जिनको पुराने प्रगतिवाद ने उठाया। कहा गया कि लेखक को अपने युग का सही सही प्रतिनिधित्व करना चाहिए, इस प्रकार से कि वह युग की ह्रास शील दशा के विरुद्ध प्रगतिशील प्रवृत्तियों को उभारे, समाज में जो शक्तियाँ विषमता, अनाचार और उत्पीडन को कायम रखना चाहती हैं उनके विरुद्ध वह साम्य मूलक समाज के आदर्श की स्थापना करे और पाठक को वैसी प्रेरणा प्रदान करे।

इस प्रकार के आग्रह के विरोध में जो कहा गया वह सबको विदित है, यह कि लेखक स्वतन्त्र है और नेताओं तथा शासकों के आदेश को मानने के लिए वह बाध्य नहीं है कि इस प्रकार के आग्रहों से, साहित्य में रेजीमेंटेशन होता है।

ये सब विवाद हिन्दी साहित्य के इतिहास की वस्तु हो गये हैं। किन्तु इस विवाद के मूल कारण भले भले ही आँखों से ओझल हो जाएँ वे लुप्त और नष्ट नहीं हुए हैं। आज भी लेखक के दायित्व की बात की जाती है। यही क्या? आप ने देखा कभी दूसरा भी एक ही प्रकार के भाव और शैली का प्रयोग करता है एक ही प्रकार की परम्परा और प्रणाली को अपनाता है और इस प्रकार एक विशेष प्रकार के काव्य की विशिष्ट धारा और रूढि बन जाती है—भाव रूढि रूप रूढि शैली रूढि। हाँ, यह सही है कि कवि स्वभाव के अनुसार, भिन्न भिन्न भेद यत्र-तत्र दिखाई देता है। फिर भी, यह काव्य प्रवृत्ति प्रणाली और रूढि का रूप तो धारण कर ही लेती है भले ही विशिष्ट कवियों में हम विशिष्ट भिन्नताएँ भी दिखाई दें, जैसे प्रसाद और महादेवी के काव्य में या शमशेर तथा उसी शैली के किसी दूसरे कवि में। तो क्या युग स्वयं रेजीमेंटेशन नहीं करता!! रीतिकाल में विशिष्ट शैली और विशिष्ट भाव प्रणाली की कविता ही क्या हुई? क्या वह रेजीमेंटेशन नहीं था!! और हम अपने युग की शृंखलाओं को भी क्या स्वीकार करें!! यह सही है कि कोई भी लेखक अपने व्यक्तित्व में अपने इतिहास से अधीन अपने देश-काल से स्वतन्त्र नहीं है। किन्तु जब वह सचमुच स्वतन्त्र होने का प्रयत्न करता है तो इसका अर्थ यह है कि युग बन्धन के लक्षण सामने आ रहे हैं तो दूसरी ओर यह भी कि लेखक आदर्श अनुगमन करने के लिए भीतर से बाध्य हो उठा है, क्योंकि (उपर्युक्त अर्थ में) स्वतन्त्रता वस्तुतः एक आदर्श है वह वास्तविकता नहीं है। अपनी युग की सीमाओं के पार देखकर पार जाकर आग के आग को देखना महत्त्वपूर्ण घटना है। इस बात को हम कैसे भूल सकते हैं।

आज भी हम (नये कवियों को) भारतीय संस्कृतियों की पुरोहित पाठ पढ़ाते रहते हैं कि कवियों को यह करना चाहिए वैसा होना चाहिए। और इस प्रकार के आग्रह और प्रश्न आगे भी उठते रहेंगे।

इन सारे प्रश्नों का सम्बन्ध कवि के अन्तर्जगत से है। जब हम यह कहते हैं कि उसे ऐसा करना चाहिए और वैसा नहीं लिखना चाहिए तो वस्तुतः हम उसके अन्तर्जगत (और उसके अन्तर में स्थित जीवन मूल्य पद्धति) पर आक्षेप कर रहे हैं। इस प्रकार के आग्रह उसके अन्तर्जगत में संशोधन करने के आग्रह हैं।

ये आग्रह गलत हैं या सही हैं यह मैं नहीं कह रहा हूँ। इस प्रकार के बाह्य से उद्गत आग्रह स्वयं लेखक मान सकता है। ठीक यहीं लेखक की सिनसियारिटी का प्रश्न उठता है। बाह्य से उद्गत आग्रहों को मानने वाले हम बहुतेरे लेखक हो सकते हैं जो अवसरवादी प्रेरणाओं से वैसा मानने के लिए तैयार हों और बाह्य से उद्गत आग्रहों को स्वीकार कर लें। किन्तु कुछ लेखक निःसन्देह ऐसे भी हो सकते हैं जो स्वेच्छापूर्वक और आत्म प्रेरणापूर्वक इन बाह्योद्गत आग्रहों को मानें और उन आग्रहों में प्रकट जीवन दृष्टियों को आत्मसात करके उन दृष्टियों को ही अपने अन्तर्जगत का अंग बना लें। लेखक की सिनसियारिटी का प्रश्न वस्तुतः उसके अन्तर्जगत की अभिव्यक्ति से सम्बन्धित है। यदि वह अभिव्यक्ति कृत्रिम है तो निःसन्देह वहां सिनसियारिटी नहीं है। किन्तु कृत्रिमता केवल इनसिनसियारिटी की ही उपज नहीं होती वह अयथार्थ की उपज होती है अर्थात् अन्तर्जगत की निर्जीवता और जड़ता का प्रमाण हो सकती है।

इसी प्रकार का प्रश्न कवि की निःसंगता का प्रश्न है। जब बाह्य से आग्रह बलवान होते हैं और कवि उनके दबाव को सह नहीं पाता तो वह अपनी मूलभूत निःसंगता का सिद्धान्त प्रतिपादित करते हुए कहता है कि सृजन अकेले में होता है साहित्य व्यक्ति की उपज है जो व्यक्ति के लिए है (बाह्य आग्रहों के दबाव और प्रभाव के निरोध के लिए प्रतिरोध के लिए उपर्युक्त तर्क प्रस्तुत किया जाता है।)

यह सही है कि सृजन अकेले में होता है। ऐसी बहुत-सी बातें होती हैं जो बिलकुल अकेले में होती हैं। कहा जा सकता है कि वह भी सच होता है। किन्तु फिर भी वह एकान्तिक सच समाज स्वीकृत या समाज निंदित होता है। संक्षेप में मनुष्य की एकान्तिक दशा भी समाज के लिए विचारणीय होना है बशर्ते कि उसका कोई सामाजिक परिणाम हो या सामाजिक प्रभाव हो। ठीक इसी प्रकार सृजन की एकान्तिकता में भी सम्पर्कत्व होता है संग होता है। इस संग या सत्त्व के बिना सृजन सम्भव नहीं है। इस सृजन का परिणाम अर्थात् कलाकृति पाठकों के हाथ में जाने पर समाज में प्रवेश करना है और समाज में अपना प्रभाव उत्पन्न करती है इसलिए समाज उस पर मान्यता विचारता है और जिस कलाकृति का श्रेष्ठतम प्रभाव उत्पन्न होता है उसका रचयिता समाज द्वारा पूज्य होता है।

संक्षेप में इस प्रकार के जितने भी प्रश्न हैं वे कलाकार द्वारा आभ्यन्तरा

कृत जगत से सम्बन्ध रखते हैं अथवा अभ्यन्तरीकरण की प्रक्रिया से सम्बन्ध रखते हैं या कलाकार की उस स्थिति से सम्बन्ध रखते हैं कि जब कलाकार स्वतः संस्कृत अभ्यन्तरीकृत जगत की अभिव्यक्ति करता है अर्थात् सृजन करता है। इसीलिए कलाकृति में व्यक्त व्यक्तित्व की भी आलोचना की जाती है। इसीलिए कहा जाता है कि अमुक कवि की अतिभावुकता अवांछनीय है। अथवा उसकी भाव दृष्टि में दोष है अथवा लेखक साम्प्रदायिक (धार्मिक अर्थ में नहीं) दृष्टि से जीवन जगत की व्याख्या करता है अपनी कलाकृति में इत्यादि इत्यादि। दूसरे शब्दों में, कलाकृति में प्रकट अन्तर्जगत और कवि के व्यक्तित्व की समीक्षा और उसका मूल्यांकन किया जाता है कहा जाता है कि यह भाव कृत्रिम है, या इसमें लेखक की ईमानदारी है या उसने जीवन का खूब देखा परखा है।

आलोचना की दृष्टि से जो बात सबसे पहले सामने आती है कवि कर्म और रचना प्रक्रिया की दृष्टि से वह सबसे अंतिम है। रचना प्रक्रिया के प्रवाह में रहकर लेखक अपने भावों की शब्दों से तुलना करता है जो शब्द सर्वाधिक प्रातिनिधिक हैं उनकी योजना करता है वह शब्द-साधना करता है साथ ही संगति और निर्वाह की साधना चलती है, वह अपने ही भावों के उत्स को संयमित कर उनका सम्पादन संशोधन करता है—संगति और निर्वाह के हेतु। जब उसकी शब्दाभिव्यक्ति उसी के लिए रमणीय हो जाती है तब वह सन्तुष्ट हो जाता है भले ही आगे चलकर वह उसमें, नवीन प्राप्त सूक्ष्म दृष्टि के अनुसार फिर से संशोधन करे।

किन्तु पाठक और आलोचक किसी कलात्मक अभिव्यक्ति के सिंहद्वार से होकर अन्तर्जगत में प्रवेश करते हैं वह अन्तर्जगत जो किसी कलाकृति में उद्घाटित हुआ है वह अन्तर्जगत जिसमें कलाकार का व्यक्तित्व उसके जीवनानुभव, उसकी भाव-दृष्टि समायी हुई है। पाठक आलोचक का मन उस अन्तर्जगत् में रमता है उसका रस लेता है उसमें विचरण करता है और यदि उस अन्तर्जगत में उस कड़ी (अपने लिए) बाधा दिखाई दी तो वह वहाँ ठहर जाता है और सोचने लगता है। उसे कलाकार का अन्तर्जगत उसमें समाया हुआ व्यक्तित्व और भाव-दृष्टि आकर्षित करती है और वह यह ढूँढने लगता है और पा जाता है कि वह भाव दृष्टि उसके लिए (और सभी के लिए) क्या महत्त्वपूर्ण है या नहीं है।

संक्षेप में रचना प्रक्रिया का जो सर्वाधिक मूल स्थित सर्वाधिक प्रच्छन्न किन्तु क्रमशः प्रकट होने वाला जो अंश है वह पाठक और आलोचक के लिए सर्वप्रथम है। कलाकार रचना के समय शब्दाभिव्यक्ति के संघर्ष में, संगति और निर्वाह के संघर्ष में भावों के उत्स को प्रातिनिधिक रूप देने के यत्न में लीन होता है। यह उसका तात्कालिक संघर्ष है। पाठक आलोचक का यह तात्कालिक यत्न नहीं है। कलात्मक अभिव्यक्ति उसके लिए कलाकृति का केवल सिंहद्वार है जिसमें

से गुजरकर वह अन्तर्जगत के क्षेत्र में विचरण करता है। इसलिए मैंने कहा कि पाठक आलोचक के ध्यान का जो प्राथमिक केन्द्र है वह अन्तर्जगत् है और रचयिता के ध्यान का जो प्राथमिक केन्द्र है वह है अन्तर्जगत की प्रातिनिधिक मर्माभिव्यक्ति और कलात्मक संगति और निर्वाह।

कलात्मक अभिव्यक्ति के सिंहद्वार में से गुजरकर अन्तर्जगत् में विचरण कर चुकने तथा उसके व्यक्तित्व और भाव दृष्टि का प्रभाव ग्रहण कर चुकने के उपरान्त पाठक आलोचक, अन्तर्जगत के प्रभाव के परिणामस्वरूप ही सहसा सोचने लगता है कि प्रभाव उत्पन्न करने के वे उपादान कौन कौनसे हैं जिन्होंने सफल अभिव्यक्ति की तैयारी की अथवा सफलता के मार्ग पर चलते चलते लेखक ने कौन सी बाधाएं उत्पन्न कर दीं। संक्षेप में अब वह रूप और शिल्प के सम्बन्ध में सोचने लगता है। संक्षेप में किसी कलाकृति को लेकर, पाठक आलोचक की यात्रा भिन्न दिशा की ओर होती है सृजन करते समय कलाकार की यात्रा उसके विपरीत दिशा की ओर होती है। इस तथ्य को हृदयंगम करना आवश्यक है।

तब समझ में आयेगा कि जीवन जगत के आभ्यन्तरीकरण की प्रक्रिया कलाकार के लिए क्या महत्त्वपूर्ण है। यह प्रक्रिया कलाकार के वास्तविक जीवन में चलती रहती है किन्तु क्या वह समुचित रूप में और प्रबुद्ध दृष्टि से युक्त होकर चलती रही है? यदि कलाकार का जीवन उसका बाह्य और मानसिक जीवन तुच्छ है अर्थात् मन संवेदनात्मक ज्ञान और ज्ञानात्मक संवेदनाओं से हीन है यदि उसमें उदार सहानुभूतियों का विस्तार नहीं है यदि उसमें नितान्त आत्मबद्धता है तो फिर ऐसा अन्तर्जगत कलाभिव्यक्ति के लिए महत्त्वहीन है। संक्षेप में उस अन्तर्जगत में महत्त्व की सूचनाएँ चाहिए। [यहाँ महत्त्व का अर्थ है जो महत्त्वपूर्ण है वह]

यही कारण है कि आदिकाल से कवि को महान माना गया है उसके अन्तर्जगत में महत्त्व की स्थापना को देखकर। मैं यह नहीं कह रहा हूँ कि कवि को आध्यात्मिक आदर्शवादी अमुक-तमुक वादी होना चाहिए। मैं सिर्फ यह कहना चाहता हूँ कि कवि के अन्तर्जगत् की ओर आदिकाल से ध्यान गया है, और उसमें महत्त्व की स्थापना की गई है।

किन्तु आधुनिक युग में जननि व्यक्ति पर तरह-तरह के दबाव हैं उनमें से एक दबाव समाज का भी होता है। उसी प्रकार कलाकार पर भी समाज का दबाव होता है। समाज के दबाव के माध्यम भिन्न भिन्न प्रकार के होते हैं। पर क्या सदा ही समाज का दबाव नहीं होता क्या? उसी प्रकार प्रचलित काव्य प्रणाली से अपनी संगति एक अन्य प्रकार का सामाजिक दबाव ही है। हाँ यह सच है कि ये दबाव प्रत्यक्ष न होकर अप्रत्यक्ष होते हैं। जिस प्रकार इनकम टैक्स (प्रत्यक्ष कर व्यवस्था) उपभोक्ता को नहीं खलता उसी प्रकार

समाज के अप्रत्यक्ष दबाव भी सामने नहीं आते, किन्तु बराबर सक्रिय रहते हैं।

उसी प्रकार, वैचारिक आन्दोलन के रूप में भी कई सामाजिक दबाव होते हैं। ये विशेष आग्रहों, अनुरोधों का रूप धारण करते हैं। इस प्रकार के विशेष आग्रह अनुरोध कभी केवल कलात्मक शब्दावली का रूप भी धारण करते हैं। कला के एक विशेष पटन के आग्रह कला-सम्बन्धी एक विशेष भाव दृष्टि के आग्रह कोई वैचारिक दृष्टि अपनाने के आग्रह लोकोपयोगी कला सृजन करने के आग्रह सब वस्तुत सामाजिक दबाव ही हैं किसी में किसी भाव दृष्टि का आग्रह है तो किसी में किसी पटन का आग्रह।

ये सब दबाव या आग्रह उचित होते हैं यह कहना गलत है उसी प्रकार ये सब अनुचित होते हैं यह कहना भी उतना ही गलत है। उनमें से बहुत से आग्रह न केवल सही वरन पूर्णत उचित हो सकते हैं।

किन्तु आग्रह कर्ता जब एक वातावरण निर्मित करके कलाकार पर दबाव लाना चाहते हैं तो वे यह नहीं देखते कि दबाव का वस्तुत क्या प्रभाव होगा। हाँ यह सही है कि ऐसे बहुतेरे निकल आते हैं जो अपनी अपरिपक्वावस्था के कारण, अथवा विशुद्ध अवसरवादी दृष्टि से प्रेरित होकर दबाव ग्रहण करके, उस दबाव के अनुसार कलाकृति प्रस्तुत करते हैं चाहे घटिया ही क्या न सही। शेष, जो दबाव स्वीकार करना नहीं चाहते, और चाहते हुए भी नहीं पी कर सकते व चुप बैठ जाते हैं अलग हट जाते हैं और तिरोहित होने में ही अपना कल्याण समझते हैं। मेरे खयाल में ये दोनों परस्पर विपरीत प्रतिक्रियाएँ या परस्पर वैपरीत्य सही भी हो सकता है गलत भी। यह विशेष परिस्थिति पर निर्भर है कि कौन सा गलत है कौन सा सही।

किन्तु इन आग्रहों की आधार भूमि इन आग्रहों के मूल स्रोत यदि व्यापक मानवीय सहानुभूति और करुणा से समन्वित हैं यदि किसी व्यापक मानवीय आदर्श से प्रेरित हैं तो यह अनुमान करना गलत नहीं कि उन्हीं व्यापक सहानुभूतियों और व्यापक मानवीय आदर्शों का कुछ-न-कुछ तत्त्व या कुछ न कुछ अंश लेखक भी अपने में आत्मसात किये हुए है। अतएव किसी सामान्य भूमि पर आग्रह कर्ता और लेखक दोनों एकत्र हो सकते हैं बशर्ते कि (और यह बड़ी शर्त है) आग्रह कर्ता महोदय रचना प्रक्रिया में भी सूक्ष्म दृष्टि रखते हों, और उस रचना प्रक्रिया का एक सिरा अर्थात लेखक के हृदय में तड़पते हुए जीवनानुभव जीवनानुभवों के सामान्यीकरण (ज्ञान) और भाव दृष्टि को दूर समझते हों।

पण्डित रामचन्द्र शुक्ल छायावादी रचना प्रक्रिया को नहीं समझते थे इसलिए उसका विरोध करते रहे। अधिक से अधिक छायावाद को उन्होंने 'अभिव्यक्ति का लाक्षणिक प्रणाली' ही माना। डॉ० रामविलास शर्मा को प्रयोगवादी या नई कविता में 'असुन्दर और विद्रूप' के अधिक कुछ नहीं दिखता। शिवदानसिंह

तथा सीमाओं में दिलचस्पी रखना आया है। निश्चय ही, जब हम कालिदास के काव्य का अनुशीलन करते हैं तो हम उस जीवन के सौन्दर्य चित्रों तथा तत्सम्बन्धी सूक्ष्म-दृष्टियों में आनन्द लेते हैं। कालिदास का काव्य हमारे लिए आज, आधुनिक अर्थों में प्रेरणाप्रद भले न हो, किन्तु हमारा रंजन करने की शक्ति तो उसमें इसलिए है कि बावजूद सामन्ती समाज के क्रिया-कलापों के चित्रण के मनुष्य-प्रेम तथा प्रकृति-प्रेम की उसमें जो तस्वीरें मिलती हैं उनकी पूर्वपीठिका में हमारे वर्तमान जीवन को रखने पर यह पता चलता है कि वैसा समाज चला गया और मानव-सुलभ प्रेम तथा प्रकृति-सौन्दर्य आज हमारे जीवन में नहीं रहा है? हमारे इस अभाव से भी कालिदास के प्रति हमारी अनुरक्ति बढ़ जाती है। किन्तु इस अभाव के अभाव में भी कालिदास के प्रति हमारी आसक्ति इसलिए स्थिर रहती है कि उसमें मानव-सुलभ प्रेम तथा प्रकृति-सौन्दर्य के प्रति स्वाभाविक अनुरक्ति के दर्शन होते हैं। उसमें प्रेमी द्वारा प्रेमिका की भयानक उपेक्षा का जो विरोध कलात्मक माध्यम से प्रस्तुत हुआ है, वह हमारे जीवन-मूल्यों को दृढ़ करता है और हमारे हृदय को स्पर्श करता है।

वस्तुतः साहित्य की शाश्वतता का प्रश्न परम्परा के मूल्यांकन का प्रश्न है। हमारे पूर्वकालीन समाजों की सर्वश्रेष्ठ उपलब्धियाँ, जिन्हें हम अमर कहते हैं, इसीलिए हमारे लिए मूल्यवान हैं कि उनके भीतर समाये हुए जीवन-तत्त्वों को हमने अपनी परम्परा में अन्तर्भूत कर लिया है। यह अवश्य है कि परम्परा में पूर्वकालीन जीवन-तत्त्वों को अन्तर्भूत करते हुए हमने उनका रूप ही बदल डाला है। मानव-सुलभ प्रेम तथा प्रकृति-सौन्दर्य में स्वाभाविक मानव-अनुरक्ति हमारी परम्परा का अंग है, किन्तु वह विलास उस परम्परा का अंग नहीं है। रीति-विलास उस परम्परा का अंग नहीं है—कालिदास के लिए भले ही वह महत्त्वपूर्ण हो। पुराने राजाओं के अन्तःपुर, उद्यान आदि के भीतर भोग-विलास या रंग-रहस्य के रूप में ही प्रेम के चित्र खींचे गये हैं, जिसमें सपत्नियों के द्वेष, विदूषक आदि के हास-परिहास और राजाओं की स्त्रैणता आदि का दृश्य होता है। उत्तर काल के संस्कृत नाटकों में इसी प्रकार के परम्परागत निःसार और विलासमय प्रेम का वर्णन हुआ है, जैसे 'रत्नावली', 'प्रियदर्शिका', 'कर्पूरमंजरी' इत्यादि में। इसमें नायक को कहीं बाहर वन, पर्वत आदि के बीच नहीं जाना पड़ा है, बस घर के भीतर ही छुन्ना-छिन्नी, चोरी-छिपे भगता दिखाया गया है। (जायसी ग्रंथावली की भूमिका, पृष्ठ ३६, रामचन्द्र शुक्ल) निश्चय ही, इस प्रकार की रति तथा प्रेम का हमारी परम्परा से कोई सम्बन्ध नहीं होना चाहिए। किन्तु इसके विपरीत भवभूति, कालिदास, कबीर, तुलसी, सूर, घनानन्द आदि के काव्य में हम जहाँ-जहाँ मनोहर सूक्ष्म दृष्टियाँ, जीवन-पक्षों का मार्मिक उद्घाटन तथा जीवन-विवेक दृष्टिगोचर होता है, वह सब साहित्य हमारी स्थायी सम्पत्ति है। यह साहित्य

केवल पुस्तकों म ही बधी नहा रहती, वरन वास्तविक पथदशक जीवन मूल्या के रूप म परिणत होकर हमारे उन जीवन मूल्यों को अधिक सम्पन्न कर हमारी परम्परा का अग बन जाती ह। कला कौशल का दृष्टि स, किसी काव्य का मनोरजक हा जाना एक बात ह—बिलकुल भिन्न बात ह उसका आवा मूल्यों के रूप म हमारे सामने आना। मात्र भावोत्तेजित करने वाला कला हमारे वास्तविक जावन पथ के लिए मूल्यवान भी हो यह आवश्यक नही ह। हमारे लिए मूल्यवान कला वह ह, जिसम मार्मिक जीवन विवक सूक्ष्म-दृष्टियाँ तथा जीवन के वास्तविक पक्षा का उदघाटन हो।

( २ )

हम यह पहले ही कह चुके है कि साहित्य की केवल ऐतिहासिक अथवा स्थूल समाजशास्त्रीय विवेचना कर चुकने म जो आलोचक अपनी इतिकत्तव्यता समझ लेते ह व न केवल एकपक्षीय अतिरेक करते हैं वरन व, मनुष्य का विवेचन करने के स्थान पर केवल उसके अस्थि पजर को ही पाठका के सामने करके यह कहते ह कि देखो मनुष्य जो कुछ है वह यही है। वस्तुत अस्थि पजर के बिना मनुष्य का रूप ही असम्भव है। किन्तु जब तक उस अस्थि पजर तथा उस पर आधारित सम्पूर्ण शरीर को हम हृदयगम नही कर सके, तब तक हम उसके प्राणिशास्त्रीय महत्त्व का बोध नही हो सकता। किन्तु जब तक हम उसका अस्थिपजर नही समझते है तब तक शारीरिक अवयवों की तथा सम्पूर्ण शरीर की वज्ञानिक जानकारी भी प्राप्त नही हो सकती। यह हम पहले ही कह चुके ह कि मनुष्य की एतिहासिक सामाजिक सत्ता ने ही उसको अपने पूववर्ती नान पाशव स्तर स ऊपर उठाकर मानव स्तर तक विकसित किया तथा विभिन्न अधिकाधिक विकसित समाजों के उत्थान क्रम के द्वारा उसे अपने वतमान रूप तक पहुचाया है। इस एतिहासिक सामाजिक सत्ता द्वारा मनोवज्ञानिक रूप ही मानव चेतना है। किन्तु यह आवश्यक नहा कि एतिहासिक सामाजिक शक्तिया द्वारा उसकी यह जो चेतना विकसित है वह उन शक्तियों स स्वय सचेत हो। जब तुलसीदासजी की चेतना रामचन्द्र का चरित्र उपस्थित करती है तब तुलसीदासजी यह नहीं जान रहे कि वे वस्तुत रामचरित के द्वारा सामन्ती समाज के मानव सम्बन्धों को उपस्थित कर रहे ह। उन भाव सम्बन्धों का सामन्ती स्वरूप उनकी समस्त चेतना के बाहर है। किन्तु वह सामन्ती स्वरूप तो सत्य है ही—तुलसीदासजी उसे जान या न जानें।

तुलसीदासजी के लिए स्वभावत ही सष्टि तथा समाज के मूलविकास नियम नहीं थे। समाज की एक विशेष विकासावस्था म जब पूजीवादी समाज के भीतर मजदूर वग परिपक्व हो जाता है तब उसकी विचार धारा के रूप म द्वद्वात्मक भौतिकवाद उपस्थित होता है जो सष्टि तथा मानव समाज के मूल विकास

नियमों का वैज्ञानिक उद्‌घाटन करता है। तब से वैज्ञानिक पद्धति से समाज के रूपान्तर की कार्य प्रणालियाँ निर्धारित की जाती हैं तथा मानव विकास नियम मानव संकल्पों से पृथक तथा स्वतन्त्र हैं। समाजवादी समाज में भी वे मानव संकल्पों से स्वतन्त्र ही रहते हैं। पुराने तथा समाजवादी समाज में, इस सम्बन्ध में स्थिति भेद केवल यही है कि समाजवादी समाज में मनुष्य उन मूल विकास नियमों के प्रति जागरूक रहने के कारण अपने को उनके अनुसार सचेत रूप से ढालता चलता है किन्तु विकास नियमों को वह स्वयं बदल नहीं सकता। पुराने समाजों में वह इन नियमों से सचेत भी नहीं रहता। पूँजीवादी वर्ग इन नियमों के अस्तित्व को मानता ही नहीं, इसलिए कि वे नियम उसके उत्तरोत्तर ह्रास तथा अवश्यंभावी परिसमाप्ति की केवल घोषणा ही नहीं करते वरन् नियम गतिमान लक्ष्यानुसार ऐसी कार्य पद्धतियाँ भी निर्धारित करते हैं जो पूँजीवाद के अन्त तथा समाजवाद की स्थापना के वैज्ञानिक क्षेत्र में द्वंद्वात्मक भौतिकवाद तथा आदर्शवादी विचार धाराओं का यह युद्ध वस्तुतः श्रमिक-वर्ग के जनवाद तथा पूँजीवाद के बीच तुमुल-संग्राम है।

हम ऊपर यह कह चुके हैं कि पूर्वकालीन समाजों में समाज विकास के मूल नियमों का उद्‌घाटन न होने के कारण, साहित्यकार यह नहीं जान पाता था कि जिस समाज का वह चित्रण कर रहा है उसके मानव सम्बन्ध वस्तुतः उस समाज के मूल आर्थिक ढाँचे के रूप-स्वरूप में निहित तथा उससे उद्‌गत हैं। तुलसीदासजी यह नहीं जानते थे कि जिन मानव सम्बन्धों का वे चित्रण तथा आदर्शीकरण कर रहे हैं वह समाज सामन्ती समाज है। किन्तु ध्यान में रखने की बात है कि सामन्ती मानव सम्बन्धों तथा उनकी तत्कालीन स्थिति ने ही तुलसीदासजी की चेतना रूपायित की। अतएव तुलसीदासजी की साहित्यिक अभिव्यक्ति के मर्म को समझने के लिए उनके सन्देश तथा उनके काव्य सौन्दर्य के वास्तविक आकलन ग्रहण के लिए हम तुलसीदासजी का ऐतिहासिक-समाजशास्त्रीय विश्लेषण करना ही होगा। इसके बिना हम उनके वास्तविक महत्त्व तथा हमारे लिए उनके मूल्य का भी आकलन ठीक ठीक नहीं कर सकते।

हमारे वर्तमान साहित्य शास्त्रियों ने साहित्य समीक्षा की चार प्रचलित पद्धतियाँ बतलाई हैं—(१) साहित्यिक (२) मनोवैज्ञानिक (३) प्रभावाभिव्यंजक (४) प्रगतिवादी अथवा ऐतिहासिक समाजशास्त्रीय। श्री नन्ददुलारे वाजपेयी ने साहित्यिक पद्धति को ही सर्वोत्तम माना है। वस्तुतः समाजशास्त्रीय ऐतिहासिक पद्धति अपने भीतर इन चारों का समाहार करती है। यह बात अलग है कि हमारी वर्तमान ऐतिहासिक-समाजशास्त्रीय पद्धति अधिक विकसित न होने के कारण, जीवन में साहित्यिक अभिव्यक्ति के मनोवैज्ञानिक तथा कलात्मक पक्षों का सम्पूर्ण उद्‌घाटन न कर पाये। किन्तु प्रगतिवाद के विरोधियों ने

का कलात्मक रूप उपस्थित करना चाहता है उसे वह अधूरा ही समझता है (उसका उसे पूरा ज्ञान नहीं होता) अथवा उसे एकपक्षीय दृष्टिकोण से देखते हुए उसके किसी एक अंग को ज्यादा फुलाकर देखता है और उसके इस विकृत अथवा अर्ध विकृत रूप को उपस्थित करता है। निश्चय ही ऐसे मौके पर यह आवश्यक है कि आलोचक लेखक द्वारा कलात्मक रूप में प्रस्तुत जीवन को लेखक से भी अधिक पहचाने। तभी वह जीवन की एक पक्षीय अथवा विकार ग्रस्त उपस्थिति को उद्घाटित कर सकता है लेखक की मूलभूत अक्षमताओं और अविवेक का पर्दाफाश कर सकता है।

अब तक ऐतिहासिक, सामाजिक विवेचना स्थूल रूप से ही होती आई है। वह आलोच्य साहित्य के सामाजिक ऐतिहासिक परिवेश का तो यथातथ्य निरूपण कर देती है किन्तु लेखक के व्यक्तित्व के भीतर उसके सन्निवेश के मनोवैज्ञानिक मर्म को उद्घाटित नहीं करती। सच्चा ऐतिहासिक दृष्टिकोण वह है जो न केवल बाहरी स्थिति परिस्थिति को वरन साहित्य के मनोवैज्ञानिक तथ्यों को समाज की विकासात्मक ऐतिहासिक प्रक्रियाओं की अभिव्यक्ति के रूप में ग्रहण करता है तथा उन मनोवैज्ञानिक तथ्यों को विकास की गतिमान धारा की बीच की लहरों के बीच में उद्घाटित करता है।

भाववादी समीक्षा के प्रेरक छायावाद की केवल मनोवैज्ञानिक व्याख्या कैसे असंगत तथा असम्पूर्ण है यह यहाँ बतलाया जायगा। छायावाद को स्थूल के प्रति सूक्ष्म का विद्रोह कहना बेमानी-सा लगता है। यदि हम 'स्थूल' का अर्थ द्विवेदी युगीन इतिवृत्तात्मकता ग्रहण करते हैं अथवा दैनिक-जीवन के लोक-व्यवहारात्मक पक्ष को लेते हैं, और 'सूक्ष्म' का अर्थ हृदय की निबिड गर्भस्थित इच्छाओं अथवा भावुक आकांक्षाओं और सुकुमारताओं को लेते हैं तो हमारे सामने तुरन्त ही यह प्रश्न उपस्थित होता है कि आखिर क्या व्यावहारात्मक अथवा (उसके नैतिक, साहित्यिक अभिव्यक्ति के) इतिवृत्तात्मक पक्ष के विरोध में यह तथाकथित सूक्ष्म उठ खड़ा हुआ? हमको यह जानना चाहिए कि छायावाद के पूर्व भी हजार डेढ़ हजार वर्ष के सामन्ती युग में प्रेम सम्बन्धी सुकुमार भावनाओं की कविता हुई थी और हृदय की कोमल वृत्तियों की सुन्दर कलात्मक अभिव्यक्ति भी उसमें हुई थी। कालिदास को कौन भूल सकता है? सूर के साहित्य को कौन आँखों की ओट रख सकता है? प्रेम के मतवाले सूफी कवियों और उर्दू शायरों को हम नजरअन्दाज नहीं कर सकते। मीरा जब लोकलाज खो देती है तब क्या उसमें स्थूल के प्रति सूक्ष्म का विद्रोह नहीं है? कबीर जब पंडितों और मुल्लाओं को डाँट देते हैं तब क्या वह स्थूल के प्रति सूक्ष्म का विद्रोह नहीं है? तुलसीदास जब समाज में यह देखते हैं कि 'नारि मुई सब सम्पति नासी। मूड़ मुड़ाये भये संन्यासी' अथवा वे जब यह कहते हैं कि ब्राह्मण शूद्र का काम कर रहे

है और शूद्र ब्राह्मणों का और उनके विरुद्ध वे राम का चरित्र लेकर वर्णाश्रम धर्म का आदर्श उपस्थित करते हुए भी यह कहते हैं कि राम को केवल अपने भक्त ही प्यारे हैं चाहे वे किसी भी जाति अथवा धर्म के हों तो क्या वे मनुष्य के कर्तव्याकर्तव्य को भावुकता में गूँथकर उसको सुकुमार बनाकर तथा उसे दृढ़ता प्रदान कर तत्कालीन सामाजिक साम्प्रदायिक व्यवहार के विरुद्ध उपस्थित नहीं कर रहे थे ? मनुष्य के हृदय के जो तथाकथित सूक्ष्म हैं उनके तो मानव रूप हो सकते हैं अच्छे और बुरे दोनों। एक कबीर के हृदय का सूक्ष्म है तो दूसरा पद्माकर के कामुक हृदय का।

कबीर का सूक्ष्म निःसन्देह तत्कालीन समाज के अत्यन्त उच्च भावों का अग्रभूमि में उपस्थित किसी जागरूक सशस्त्र प्रहरी का काम करता है। इस सूक्ष्म के बल पर कबीर का मूल फक्कड़पन समाज की विषमताओं की मुट्ठी में दबे हुए गले को अपने को मुक्त कर लेने का सबक पढ़ाता है निम्न जातियों में आत्मगरिमा का संचार करता है। कहने का तात्पर्य यह है कि आपको यह बतलाना होगा कि छायावादी सूक्ष्म किसी प्रकार मध्ययुगीन सूक्ष्म से भिन्न है। यहाँ यह भी स्पष्ट हो गया है कि वस्तुतः जिसे हम 'सूक्ष्म' कहते हैं वह यदि वस्तुतः सूक्ष्म है तो सामाजिक ऐतिहासिक विकास धारा का अंगभूत होकर ही वह सूक्ष्म है अन्यथा वह कुछ है ही नहीं। सामाजिक ऐतिहासिक शक्तियाँ जिस प्रकार बाह्य सामाजिक ऐतिहासिक स्थिति परिस्थिति निर्माण करती हैं ठीक उसी तरह वे व्यक्ति के भीतर प्रवेश कर उसके सूक्ष्म का निर्माण करती हैं। उसके सूक्ष्म को विकसित कर उसे बल प्रदान करती हैं। साहित्य की सामाजिक ऐतिहासिक व्याख्या सूक्ष्म के रूप-स्वरूप की ही वास्तविक व्याख्या है। उदाहरणार्थ हम छायावाद के तथाकथित सूक्ष्म का तब तक विशदीकरण नहीं कर सकते जब तक हम एक प्रकार उस मध्ययुगीन सूक्ष्म से भिन्न उसकी विविध विशेषताओं का निरूपण नहीं करते। इन विशेषताओं का निरूपण भी अधूरा सामाजिक ऐतिहासिक व्याख्या है जब तक हम यह नहीं बतलायेंगे कि ये विशेषताएँ उत्पन्न ही क्यों हुईं ? एक विशेष देशकाल और वर्ग में ही उनका आविर्भाव क्यों हुआ ?

हमारे यहाँ साहित्य को समाज का प्रतिबिम्ब माना गया है। किन्तु प्रतिबिम्ब तो निष्क्रिय होता है। इसके विपरीत बहुत सा ऐसा साहित्य है जिसने समाज के विचारों को बदल दिया उसे अग्रगामी और प्रगतिशील बना दिया। मराठी के प्रसिद्ध उपन्यासकार हरिनारायण आप्टे ने 'पण लक्षांत कोण घेतो' आदि सामाजिक उपन्यासों के द्वारा मध्यवर्गीय परिवार में सामन्ती उत्पीड़न के विरुद्ध नारी के जो करुण दृश्य सामने रखे उन्होंने महाराष्ट्रीय मध्यमवर्गीय स्त्री-पुरुष समुदाय की चेतना ही बदल दी।

आगे चलकर स्वयं स्त्री-साहित्यकारों ने ही अपने पीड़ित जीवन का चित्रण

उनके प्रति की गई वचनाओं और अन्यायों का अंकन किया तथा अपनी मुक्ति की खोज की। फलतः आज तुलनात्मक दृष्टि से महाराष्ट्रीय स्त्री अन्य प्रान्तीय स्त्रियों की अपेक्षा अधिक स्वतन्त्र है चाहे वह निरक्षर ही क्यों न हो। बंगाल में शरद ने अपने नारी पात्रों के गम्भीर अन्तःस्वरूप का उद्घाटन तो किया किन्तु शरच्चन्द्र की कमला को छोड़, उनके किसी स्त्री पात्र ने पुरुष की नारी सम्बन्धी सामाजिक धारणाओं और भावनाओं को इतना नहीं झिंझोड़ा। परिस्थिति वैषम्य से धक्का खाते हुए विकसित होने वाली चरित्र की भीतरी गम्भीरता हम चाहे जितना चित्रित करें, वह गम्भीरता न तो परिस्थिति के वैषम्य का औचित्य ही है, न वह गम्भीरता परिस्थिति के वैषम्य को धक्का देने के लिए पाठक को मजबूर ही कर पाती है किन्तु वह गम्भीरता हमें उन वैषम्यों की ओर ध्यान देने के लिए बाध्य करती हो ही यह आवश्यक नहीं है। शरद का पाठक नारी के चरित्र का गम्भीर सौंदर्य देखता है, उस गम्भीरता के पीछे की मजबूरी और उसके कारणों की ओर नहीं खिंचता। आखिर इसका कारण क्या है? कारण है बंगाल की जमींदारी प्रथा से आक्रान्त मध्यमवर्ग की सामंती लौह शृंखलाएँ।

तात्पर्य यह कि जब तक हम समीक्ष्य साहित्य का मनोवैज्ञानिक सौंदर्यात्मक विवेचन के द्वारा समाज शास्त्रीय विश्लेषण नहीं करते तब तक हम उसके अन्तःस्वरूप का, उसकी क्षमताओं तथा सीमाओं का पूरा विवेचन तथा मूल्यमापन भी नहीं कर सकते।

जीवन तथ्य एक विचित्र शब्द है आजकल के कलाकारों की दृष्टि से। वस्तुतः, बाह्य जगत से संवेदनात्मक तथा ज्ञानात्मक प्रतिक्रिया करके हमने विश्व का आभ्यन्तरीकरण किया है, और हम आत्म जगत के द्वारा बाह्य-जगत का स्वानुकूल करने का प्रयत्न किया है और इस बाह्य-जगत से हमने विविध प्रकार के सम्बन्ध स्थापित किये हैं। इन सब क्रियाओं से हमने अपने अन्तःकरण में भाव-पुंज बनाये हैं। इन भाव पुंजों में, जगत से हमारे सम्बन्ध, उसके प्रति हमारी भाव-दृष्टि तथा जीवन मूल्य—ये सब उन्हीं के रंग में डूबे हुए होने के कारण भले ही अलग-अलग दिखाई न दें, किन्तु वे जीवनानुभव के रूप में अपने विभिन्न पक्ष रखते ही हैं। अतएव वे जीवनानुभव, एक ही साथ, वस्तु-तथ्य भी है और एक संवेदनात्मक तथा भावात्मक पुंज भी।

दूसरे शब्दों में, जीवनानुभव के दो प्रधान पक्ष मूलभूत-पक्ष, नित्यशः एकीभूत स्थिति में विराजमान रहते हैं। वे हैं—बाह्य संदर्भ-सूत्र जो बाह्य जगत का, और उसमें आत्म सम्बन्धों को सूचित करते हैं। जीवनानुभव का दूसरा पक्ष है—बाह्य परिवेश के प्रति की गई संवेदनाओं की प्रक्रियाएँ, जो अन्तर में भाव पुंज उपस्थित करके उस पूरे जीवनानुभव को अत्यन्त आत्मीय बना देती हैं।

चूँकि यहाँ हम, प्रधानतः, जीवनानुभव के बाह्य सन्दर्भ-सूत्र को ध्यान में

लेकर बात करना चाहते हैं इसलिए हम जीवनानुभव को जीवन-तथ्य भी कहते हैं। ध्यान में रखने की बात यह है कि ये जीवन-तथ्य अनुभवात्मक रूप में हो हृदय में विद्यमान रहा करते हैं इसलिए उन्हें जीवनानुभव कह देने में भी कोई हर्ज नहीं।

यह ध्यान में रखने की बात है कि विश्व का आभ्यन्तरीकरण जो हमने किया है और बाहर हमने जो तरह-तरह के अपने सम्बन्ध स्थापित करके रखे हैं वे एक विशेष परिवार वर्ग समाज राष्ट्र और देश में हों। और यह सारा बाह्य इयत्ता आदिकाल से चली आती हुई मानव-सत्ता के विकास की एक विशेष अवस्था का द्योतन करती है। और इस विशेष अर्थ में मनुष्य के अन्ततत्त्व ऐतिहासिक सामाजिक शक्तियों द्वारा प्रस्त हैं क्योंकि वे शक्तियाँ अपनी पूरी गति और स्थिति में सामाजिक-सांस्कृतिक आध्यात्मिक परम्परा के रूप में नवीन आदर्श तथा मान मूल्यों के रूप में सदभिरुचि तथा संस्कार के रूप में तथा इसके अतिरिक्त सामाजिक राजनैतिक वातावरण बनकर आर्थिक सुस्थिति अथवा दुःस्थिति को धारण करने वाली परिस्थिति के रूप में—और न मालूम कितने ही अकल्पनीय रूप लेकर मानव अन्तःकरण में कार्य करती है और मनुष्य स्वयं उनसे क्रिया प्रतिक्रिया करता हुआ बाह्य विश्व को स्वानुकूल बनाने का प्रयत्न करता हुआ और स्वयं को विश्व के अनुकूल बनाने की कोशिश करता हुआ और इस पूरी प्रक्रिया में दोनों की काट छाँट करता हुआ वह अपनी जीवन यात्रा करता रहता है। संक्षेप में मनुष्य की वास्तविक जीवन यात्रा और जीवन यापन पद्धति तथा इन दोनों के मूल में अपनी आकांक्षाएँ तृप्त करते रहने की उसकी प्रवृत्ति—ये तीनों मिलकर उसके हृदय के तत्त्वों का—उसके अन्तःकरण के तत्त्वों का रूपायन करती हैं। अतएव अन्तःकरण में संचित इन तत्त्वों का ऐतिहासिक-समाजशास्त्रीय विश्लेषण न केवल सम्भव है वरन् वह आवश्यक भी है।

यह आवश्यक उसे प्रतीत होगा जिसे समग्र मानव सत्ता में अनुराग हो। इतरों को निःसन्देह यह शुद्ध स्थूल-बुद्धि समीक्षकों का कलाकारों सौन्दर्यवादियों तथा अध्यात्मवादियों के विरुद्ध षड्यन्त्र जैसा प्रतीत होगा।

किन्तु व्यक्ति चेतना कितनी सीमित है क्या हम यह नहीं मालूम? न हम पूरा आत्म-साक्षात्कार ही कर सकते हैं न पूरा अपना चरित्र साक्षात्कार। कभी-कभी हम उसकी झलक भर दिखाई देती है।

इसीलिए हमें इतरों की आवश्यकता होती है। कवि कलाकार उपन्यासकार चित्रकार से लेकर तो विज्ञान के महर्षियों की। तभी हम पूरी मानव सत्ता को और उसके आकार में अपने अपने जीवन को अपनी आत्म सत्ता को देख सकते हैं।

लेखक की भाव-दृष्टि में सम्मिलित जीवनानुभव, जो उसकी अनुभूति के माध्यम से कला के तत्व बन जाते हैं अपनी प्रारम्भिक मूल अवस्था में जीवन तथ्य होने के कारण समाज शास्त्रीय तथा ऐतिहासिक विशेषताओं से युक्त होते हैं। समाज विकास की ऐतिहासिक शक्तियों के द्वारा लेखक के हृदय के भीतर अभिव्यक्त होते हैं। लेखक जीवन-तथ्यों का भी स्रष्टा नहीं होता, उनका नियामक तथा प्रवर्तक नहीं होता, उनका केवल अनुभविता, भोक्ता और अभिव्यंजक होता है यद्यपि लेखक के हृदय में मनोवैज्ञानिक दृष्टि से ये जीवन तथ्य अनुभूति बनकर अपने प्रकटीकरण के लिए अकुलाते रहते हैं। और इस प्रकार निगूढ़ मार्मिक अनुभव के क्षणों में लेखक उन्हें अपने भाव, अपने अनुभव, अपनी कल्पना आदि कहकर पुकारता है फिर भी ये जीवन-तथ्य लेखक द्वारा उत्पादित नहीं होते। लेखक उन जीवन-तथ्यों का अनुभव, चित्रण, मूल्यांकन करता है। जीवन-तथ्यों को अपने हृदय में अनुभव करते हुए लेखक उन्हें निजी बना लेता है। तदनन्तर उसकी विधायक शक्ति सृजनशील कल्पना के द्वारा उन्हें कलात्मक रूप में उपस्थित करती है। इन्हीं सीमित अर्थों में लेखक अपनी कला का विधाता है। वस्तुतः वे जीवन-तथ्य लेखक के हृदय के भीतर उपस्थित होते हुए भी अपने अस्तित्व के लिए, मात्र उसकी सत्ता पर ही अवलम्बित नहीं रहते। वे सामाजिक अनुभवों के रूप में सबके हृदयों में विराजमान रहते हैं। उन जीवन-तथ्यों से जुड़ने वाला मूल्यांकनकारी विवेचनकारी मार्मिक दृष्टिकोण भी लेखक के विकास का ही एक बिन्दु है। यह विकास मात्र व्यक्तिगत न होकर समाज विकास के ऐतिहासिक सत्यों द्वारा प्रवर्तित होता है जिनके एक अंग रूप में वह लेखक स्वयं रहता है। सारांश यह है कि वैज्ञानिक दृष्टि से देखने पर हमारे सामने यह अत्यन्त महत्त्वपूर्ण तथ्य उपस्थित होता है कि साहित्य की समाज शास्त्रीय ऐतिहासिक व्याख्या वस्तुतः उतनी बाहरी नहीं है जितनी कि समझी जाती है। वह बाहरी और भीतरी—दोनों से युक्त और दोनों के परे है। कला के भीतर रूप से पृथक (हम मात्र विश्लेषण की सुविधा के लिए यह पृथकता मान रहे हैं रूप और तथ्य कभी एक दूसरे से पृथक नहीं रह सकते) तत्त्व की आलोचना समाजशास्त्रीय और ऐतिहासिक भी हो सकती है। भले ही हम समाज शास्त्र और ऐतिहासिक विकास शास्त्र की पारिभाषिक शब्दावली का उपयोग न करें (न यह हमेशा जरूरी होता है)। किन्तु हमारी आलोचना की वास्तविकता पर आधारित होने के लिए समाज रचना के ऐतिहासिक विकास के स्तर, आलोच्य वस्तु के समय प्रचलित भाव परम्परा, लेखक के वर्ग परिवार तथा व्यक्तिगत विकासावस्था, तत्कालीन सांस्कृतिक विकास आदि आदि बातों के अध्ययन के साथ ही लेखक की उस समस्त स्थिति परिस्थिति से की गई प्रतिक्रिया का अध्ययन भी नितान्त आवश्यक है और इस अध्ययन के अंतिम गर्भितार्थ समाज

# कलात्मक अनुभव

बाल्यकाल से ही हमारा मनोमय जीवन आरम्भ हो जाता है। कल्पना कीजिए ऐसे बालक की जो आसपास के जगत की संवेदनाएँ ग्रहण कर, फिर उस जगत के चित्रों को अपने मन में घुमाता फिराता हो। अपनी माँ से मिलने आने वालियों के वह चेहरे देखता रहता है। उनके वस्त्र, उनके मुख की आभा रेखाएँ उनके व्यवहार की विशेषताएँ देख देखकर वह बालक उनके सम्बन्ध में उनके जीवन के सम्बन्ध में तरह-तरह की कल्पनाएँ करके आत्मलीन होता रहता है। ये कल्पना चित्र कभी उसे रुला दें या उदास कर दें या कभी हँसा दें, अथवा एक अपरिसीम कुतूहल उद्दीप्त कर दें। मुख्य बात यह है कि संवेदनाएँ, भावनाएँ, बोध शक्ति, परस्पर सहकार करके उस निराले जगत में ले जाती हैं। वह निराला जगत कल्पना का लोक है, फिर भी वह वास्तविक जगत की प्रतिछाया ही से बना हुआ है। उस जगत में वास्तविकता के स्वप्न के रंग हैं। बालक मन उसमें डूब जाता है।

कभी पन्नामा के यहाँ कोई दुर्घटना हो जाती है। बालक उस दुर्घटना के मनोमय चित्र बनाता रहता है। उसे पता चलता है कि वहाँ एक नन्हा मर गया। मरने के पहले (माँ ने बताया था) जोर की साँस लगी थी। भयानक साँस!! बालक उस साँस की कल्पना करता है!! उस नन्हे को कौन सी यन्त्रणाएँ होती होंगी। कौन सी तकलीफ होती होगी!! उसकी माँ का जी किस तरह रोता होगा!! उसके जी पर क्या बीतती होगी!! बालक का हृदय इन काल्पनिक चित्रों में भीगता रहता है।

और न जाने किस नियम से, बालक का हृदय और कहाँ बह जाता है। अच्छा तो वो अपने को बहुत बड़ा समझते हैं!! माँ को और पिता को यह अच्छा नहीं लगता फिर भी वे उनकी आवभगत करते हैं। बड़ी मेहमानदारी होती है। हमें भले ही चाय का एक कप भी न मिले लेकिन उनकी सेवा जरूर होगी। उनके बड़े-पन से माँ बाबूजी, दबे-दबे रहते हैं!! आखिर, इसकी जरूरत क्या है!! सिर्फ इसलिए कि वो कहीं तहसीलदार हैं!!

कटा फटा टाट है, हमारे यहाँ आराम कुर्सियाँ हैं। लच्छू के यहाँ कभी न जाती हुई गहरी उदासी है, हमारे यहाँ चहल पहल!! लेकिन, जब अपने घर कृष्णा काका मुझे गोद में ले लेते हैं तो लच्छू खड़ा खड़ा ताकता रहता है। उसकी माँ मुझे दूर दूर भले ही रखे जी होने पर वह मुझे शक्कर फाँकने को भी देती है। लेकिन, लच्छू!! न जाने उसके दिल में क्या है!! मेरा क्या गुनाह कि मैं बड़े आदमी का लड़का हूँ। मैंने कौन सा पाप किया!! कहो तो यह निक्कर यह साफ शर्ट उतारकर फेंक दूँ!! लेकिन क्या करूँ, माँ बहुत डाँटती है। तो क्या हुआ!! लच्छू भले ही अकड़े, मैं जान-बूझकर उसे हँसाऊँगा उससे खेलूँगा, उसकी उदासी तोड़ दूँगा। लच्छू आखिर कृष्णा काका का लड़का है। आज लच्छू उदास है बहुत उदास!! आज मैं उससे जरूर खेलूँगा। उसके आगे नाचूँगा!! अगर वह जी भर भी मुसकरा उठे, मजा आ जायगा। कृष्णा काका खूब खुश होंगे। लेकिन ऐसा क्या होता है!! कृष्णा काका की नौकरी क्या छूट जाती है!! वे तो बड़े शान्त स्वभाव के हैं!!

वे प्राइवेट नौकरी क्यों करते हैं!! नाना कह रहे थे सरकार उन्हें नौकर नहीं रखती। कहते हैं बरसों पहले, जब मेरा जन्म भी नहीं हुआ था उनके घर से बम मिले थे, बन्दूकें भी तमंचे भी। तबसे उनका भाग्य फिरा। सजा काट कर आये। क्या होता है सजा। बड़ी बड़ी दीवारें, काल कोठरी। हाथ पाँव में जंजीरें!! चक्की पीसना पड़ती है चक्की।

घर उजड़ गया। अब मुनीमी करते हैं। कोई उन्हें पूछता नहीं। घर वाले, हमारे नाना, पिताजी सब—सब उन्हें बेवकूफ कहते हैं। कहते हैं उन्होंने, बाद में, एक अखबार भी निकाला और चौपट हो गये। अब तो सरकारी नौकरी मिल ही नहीं सकती। लोग उन्हें भी बेवकूफ कहते हैं।

लेकिन, कृष्णाराव कैसे हैं!! वे बेवकूफी करते रहते हैं। आखिर उन्होंने यह क्यों नहीं सोचा कि सबसे पहले बेवकूफी की छानबीन की जाय और अपना नतीजा कागज में लिखकर उस कागज को सबके चेहरे पर दे मारें!! कृष्णाराव कृष्ण नहीं, शंकर महाराज हैं। महेश हैं जिनके हाथ में किसी जमाने में बम था। वह बम मुझे अभी भी दीख रहा है। कोई भी रखने को तैयार नहीं इसलिए कि वे बेवकूफ हैं। मुझे भी लोग बेवकूफ कहते हैं। मैं अटकता हूँ सवाल का जवाब मन नहीं बनता। इसीलिए मेरी पिटाई होती है। कई बार तो चाँदनी की मुँडेर पर बैठा कि नीचे कूदकर कूच कर जाऊँ। लेकिन, तभी खयाल आता है कि मैं सड़क पर मरा पड़ा हूँ, मेरे सिर के पास धाड़ मारकर माँ रो रही है। पिताजी घर उठा रहे हैं। नहीं नहीं मैं अपने माँ बाप को दुःख नहीं दूँगा। मरूँगा नहीं जिन्दा रहूँगा। बेवकूफी नहीं करूँगा नहीं मैं।

लेकिन मैं भी कितना टुच्चा हूँ। उनसे एक दिन रास्ते में इतना गोग

बैठा ।। उन्होंने बराबर एक इक्का निकालकर दे दी । पिताजी बड़े नाराज हुए । उसमें इक्का क्या थी ।। कृष्णाराव के लिए उनके मन में क्या भाव है। मुझे यह पसन्द नहीं । कृष्णा काका एक इक्की ना क्या मुझे गर्व बुद्ध के सिवाय मार के ।

लेकिन टुच्चा तो मैं हूँ ही । नाना ने कल रामायण सुनाई। उनकी नाना चादर मुझे पसन्द है और उसके भीतर दुबका बैठा उनका सारा अंग। कहानी कहते वक्त मुझमें ज्यादा हँसते हैं । उन्होंने कहा कि जीव हत्या पाप है । कहानी राज गुरु खटमल मारते हैं मारा बैठते हैं । जो हो जीव हत्या पाप जरूर है। लेकिन मच्छर खटमल कितनी तकलीफ होती होगी जीव को । कल बारिश हुई । गली पानी में भर गई । पानी में लगातार छींटे पड़ते जा रहे थे । बड़ा मजा आ रहा था । एक जीव फँस गया । शायद झींगुर था । मैंने पानी में से उसे निकालना चाहा । लेकिन मेरी कोशिशें बेकार हुई । वह दूर था । मैं डण्डे से उसे पास खींच रहा था । वह तड़प रहा था । भयानक थी उसकी छटपटाहट । पता नहीं मुझ पर क्या भूत सवार हुआ । उसकी तड़पन से मेरे दिल में कुछ ऐसी तड़पन हुई कि मैंने निशाना लगाकर उसे डण्डा दे मारा । वह खत्म हो गया । मेरे हाथ से पाप हुआ । वह छूट गया मुझे छोड़ गया सिर्फ तड़पन के लिए अपने दुःख में पराए दुःख में । बार-बार सपना आया है उस तड़पते झींगुर का जो पानी में औंधा पड़ा था और हाथ पर मार रहा था ।

मैं भी झींगुर हूँ जो इस पानी में औंधा पड़ा हूँ—एक अजीब गन्दे पानी में । रास्ते चलते दुःख दे जाता हूँ और फिर बुरा लगता है मन खुद को काटने दौड़ता है । अपने पर काबू नहीं कर पाता । यही कारण है गणित में मन लगाने की कोशिश करता हूँ लेकिन जमकर काम नहीं कर पाता । मन भागता है भागता रहता है । इसीलिए तो मुझे माँ कभी पिताजी बेवकूफ कहते हैं । सिर्फ नाना वैसा नहीं कहते ।। बेवकूफ तो हूँ ही लेकिन इसके लिए लाचार हूँ ।

कल्पना कीजिए कि इसी तरह की बात सोचते सोचते बालक की आँख लग जाती है । मन थक जाने से वह सो जाता है ।

यह उसका मनोमय जीवन है । किन्तु इस मनोमय जीवन में बाह्य की सामग्री है बाह्य के तत्त्व हैं ।। तो क्या अन्तर के तत्त्व है ही नहीं ? अवश्य हैं ।। लेकिन वस्तुतः वे उसकी आभ्यन्तर शक्तियाँ हैं—संवेदना बोध शक्ति कल्पना और इच्छाएँ ये उसकी अन्तर की चेतना के अंगभूत हैं । इन सभी शक्तियों या प्रवृत्तियों का बाह्य से जब सम्मिलन होता है तब वह प्रक्रिया शुरू होती है जिसमें बाह्य का आभ्यन्तरीकरण कहता हूँ ।। वह शुरू से ही जीवन जगत का आभ्यन्तरीकरण करता आया है । इस आभ्यन्तरीकरण के दौरान में ही वह

बाह्य संशिक्षा तथा संस्कार भी प्राप्त करता है साथ ही वह अपनी प्रवृत्ति के अनुसार, जीवन जगत से प्राप्त मानवीय मूल्यों द्वारा उसी जीवन जगत की आलोचना भी करता है। आत्मालोचन भी करता है। यदि उसके संस्कार बुरे हैं तो निश्चय ही उसकी मूल्य-दृष्टि भी विकृत होगी।

बालक, स्वभावतः संवेदनशील होता है उसमें कल्पनाशीलता भी तीव्र होती है उसका जीवन निरीक्षण भी उसकी अपनी सीमा में तीव्र होता है।

मुख्य बात यह है कि वह अपनी संवेदनाओं के आग्रहों में अपने अनुभवों के आधार पर कल्पना द्वारा, जीवन की पुनर्रचना करता है, अपने अनुसार। कल्पना के रंगों में डूबी इस जीवन-पुनर्रचना के रंग निस्सन्देह भावुक हैं। इन चित्रों के रंग में डूबकर वह उन्हीं चित्रों से प्राप्त संवेदनाओं में भावुक होकर रम जाता है। अपने मनोमय जीवन के इन क्षणों में, जब वह उन चित्रों में तन्मय होकर, उनमें प्रस्तुत हुए जीवन की संवेदनाएं और अनुभूतियाँ ग्रहण करने लगता है उस समय वास्तविक बाह्य से क्रिया प्रतिक्रिया करने में व्यस्त और ग्रस्त रहने वाले मन को—जो वैयक्तिक सुख-दुःख से मण्डित रहता है—बहुत पीछे छोड़ देता है उसके ऊपर उठ जाता है, उसके परे हो जाता है। संक्षेप में, एक ओर उसकी मुक्ति हो जाती है तो दूसरी ओर उसी के साथ एकबद्धता आ जाती है। तटस्थता और तन्मयता दूरी और सामीप्य का द्वन्द्व उच्चतर स्तर पर एकीभूत हो जाता है। संवेदना के आग्रह—अर्थात् संवेदनात्मक उद्देश्य जिसमें इच्छित विश्राम के तत्त्व भी मिले रहते हैं—उनके क्रम में उनके जोर से वास्तविक अनुभवों के आधार पर, उसकी विधायक कल्पना उन्हीं अनुभव तत्त्वों को मिलाकर जीवन की एक पुनर्रचना कर बैठती है। संवेदनात्मक उद्देश्य अपनी पूर्ति के लिए एक विशेष दशा में, उन कल्पना चित्रों को वेशायित कर देते हैं। उस कल्पना चित्रों में डूबकर उसी जीवन का प्रगाढ़ अनुभव होता है—कि जो जीवन अपना सार-भार प्रतीत होता है।

बाह्य जीवन-जगत् के रूप स्वरूप और गति प्रगति के जो अपने नियम हैं वे इस पुनर्रचित जीवन के नहीं। पुनर्रचित जीवन किसी संवेदना की पूर्ति के लिए ही होता है। उसकी चित्र माला उन्हीं संवेदनात्मक उद्देश्यों की पूर्ति की दिशा में दौड़ती है। दूसरे शब्दों में पुनर्रचित जीवन-लोक की अपनी आन्तरगामी है उसका अपना एक स्वायत्त-तन्त्र है। किन्तु उसका यह आन्तरगामी एवं स्वायत्त-तन्त्र सापेक्ष्य है क्योंकि वह वास्तविक जीवनानुभवों के ठोस आधार पर खड़ा हुआ है। और उसके बिना यह असम्भव है। इस मूलाधार के बीच में से ही संवेदनात्मक उद्देश्यों को और कल्पना को वे तत्त्व मिलते हैं कि जिन तत्त्वों के विभिन्न पटनम् इस प्रकार रचना या बनाना कि जिनमें उन संवेदनात्मक उद्देश्यों की पूर्ति हो विधायक कल्पना का मूल कार्य है।

विधायक कल्पना द्वारा पुनरचित जीवन एक विशिष्ट अनुभव वाला एक खास रूजवे की तसवीर नहीं वरन तत्समान सारे अनुभवों का यह वस्तुतः एक सामान्यीकरण है। इसीलिए, उन मानस प्रत्ययों में विशेष प्रातिनिधिकता आ जाती है। व्यवस्थित रूप से शब्द-बद्ध होने पर ये ही चित्र अपनी इस प्रातिनिधिकता के फलस्वरूप पाठक या श्रोता के अन्तःकरण में तत्समान मनश्चित्रों द्वारा तत्समान चित्रों को जागृत कर देते हैं। अनुभूति क्षण की विशिष्टता के रूप में विशिष्ट है और अपनी प्रातिनिधिकता के कारण वे सामान्य भी। इस प्रकार वे विशिष्ट और सामान्य के द्वन्द्व की उन्नततर एकीभूत स्थिति के रूप में भी कल्पना द्वारा जीवन की पुनरचना होती है। इस पुनरचना में से ही जीवन का प्रगाढ़ अनुभव होता है। ध्यान में रखने की बात केवल इतना है कि इस पुनरचना का अपना एक स्वायत्त-तन्त्र होने के बावजूद उसके मूलतत्त्व वास्तविक जीवन के अनुभूत तथ्यों में से ही अर्थात् हृदय में संचित जीवन अनुभवों में से इस प्रकार उद्गत होते हैं मानो वे अपने जिये जाने वाले जीवन की सारभूत विशेषताएँ हैं। जीवन की पुनरचना में वास्तविक अनुभव बाह्य तथ्यात्मक जीवन की सारभूत विशेषताएँ प्रतीत होने के कारण ही उन पुनरचित जीवन चित्रों में हम जीवन ही का जगत् ही पाते तथा अपना खुद का प्रगाढ़तम अनुभव होता है।

इस प्रकार का मनोमय जीवन और उसका अनुभव वस्तुतः कलात्मक है। उसी से हम उस आह्लाद की प्राप्ति होती है जिसमें एक ओर ज्ञान का प्रकाश है तो दूसरी ओर जीवन का आनन्द।।

इस प्रकार के अनुभव बालकों से लेकर वृद्धों तक होते हैं कवियों से लेकर अकवियों तक होते हैं मजदूर से लेकर सम्पन्न तक होते हैं। लेखकों से लेकर श्रोताओं तक होते हैं। इन्हीं अनुभवों को हम कलात्मक अनुभव या सौन्दर्यानुभव कहते हैं। केवल मनुष्य ही सौन्दर्यानुभव प्राप्त कर सकते हैं पशु नहीं।

सारा मनोमय जीवन कलात्मक नहीं होता। जिन क्षणों में मन निज बद्ध स्थिति में रहता है वह कल्पना द्वारा पुनरचित जीवन में तन्मय और तदाकार होकर अपनी निज बद्धता नहीं खो सकता अर्थात् जब वह मुक्ति और बद्धता तटस्थता और तन्मयता सामीप्य और दूरी विशिष्टता और सामान्यता के मूल द्वन्द्वों को उच्चतर स्तर पर एकीभूत स्थिति में नहीं पहुँच सकता तब उसी हालत में उसका मनोमय जीवन कलात्मक नहीं कहा जा सकता। इस प्रकार के अकलात्मक मनोमय जीवन में मन को उसके व्यक्तिगत सुख दुःख और राग द्वेष ही घेर रहते हैं। फलतः मन को अपने से मुक्ति नहीं छुटकारा नहीं। दूसरे शब्दों में मनोमय जीवन के कलात्मक क्षणों में अपने आपसे छुटकारा पाकर प्रगाढ़ और व्यापक अनुभव होता है।

किन्तु उसी मनोमय जीवन के कुछ क्षण ऐसे भी होते हैं जब मन एक ओर

अपने से तो परे हो जाता है, अपने से तो ऊपर उठकर सोचता है, किन्तु दूसरी ओर संवेदनात्मक उद्देश्यों की प्रबलता इतनी नहीं होती कि कल्पना उद्दीप्त होकर जीवन का पुनर्विधान करे। मनुष्य एक ओर अपने विशिष्ट सुख-दुःख का भोक्ता है तो दूसरी ओर वह उनका द्रष्टा भी है। अपने से परे जाने, दूसरों से अपने को मिलाने, ज्ञान तथा बोध द्वारा विशिष्टों का सामान्यीकरण करने और सार सार पहचानने और ग्रहण करने की उसमें अद्भुत शक्ति है। कलात्मक अनुभव की घटना के पूर्व और निजबद्धता की स्थिति में उबरने के क्षण के पश्चात् जो एक बीच की हालत पैदा होती है उस हालत में संवेदनात्मक उद्देश्यों की सापेक्षिक मंदता के कारण, विधायक कल्पना के विचरण और प्रस्फुरण के अभाव में अर्थात् मात्र तटस्थता मात्र द्रष्टा स्थिति के रूप में रहते हुए हमारे मन में जो धाराएँ बहती रहती हैं उन्हें हम एक प्रकार का मनन भी कह सकते हैं। मनोमय जीवन में ऐसा जीवन मनन चलता रहता है।

इसी स्तर के जीवन मनन या जीवन चिन्तन में ही, हमारी बोध शक्ति और ज्ञान शक्ति प्रबल होती है। भीतर ही भीतर सोच विचार जारी रहता है। हृदय के भीतर समाए अनुभव, बोध और ज्ञान की सक्रियता के फलस्वरूप अधिकाधिक प्राजल और अधिकाधिक उज्ज्वल होते जाते हैं। ये उज्ज्वलतर और प्राजलतर अनुभव हृदय में संचित होते रहते हैं। दूसरी ओर बाह्य का अनवरत आभ्यन्तरीकरण होते रहने से, नव प्राप्त तत्त्वों का नये अनुभवों का सार्जन और उनका संचयन भी आवश्यक हो है। यह भी अपने आप ही होता जाता है। मनोमय जीवन के इस रूप को इस स्तर को हम कलात्मक चेतना का सिंहद्वार कहेंगे। ऐसा क्यों यह आगे चलकर स्पष्ट होगा। ध्यान में रखने की बात है कि इस रूप या इस स्तर पर प्राजलीकृत अनुभवों का दारिद्र्य जिस कलाकार में होगा, उस कलाकार इस स्तर के महत्त्व को ही न समझना होगा अथवा जिसके अनुभव बोध और ज्ञान द्वारा प्राजल न बनेंगे वह एक ओर अनुभवों की अपरिमार्जित विकृत स्थिति प्राप्त करेगा तो दूसरी ओर अनुभवों के दारिद्र्य का भी वह अधिकारी होगा।

यह तो सही है कि बोध और ज्ञान शक्ति द्वारा ही ये अनुभव परिमार्जित होते हैं यानी पूर्व प्राप्त ज्ञान द्वारा मूल्यांकित और विश्लेषित होकर प्राजल होकर, अन्तःकरण में व्याख्यात होकर व्यवस्थाबद्ध होते जाते हैं। किन्तु स्वयं अनुभवों में भी संवेदन की चिनगारी हुआ करती है। फलतः बोध और ज्ञान का कार्य भी, संवेदन से विरहित नहीं है किन्तु उनके योग में इस भले ही उस समय संवेदन अधिक तीव्र दशा में न हो।

मनोमय जगत में यही वह स्तर है जिसे हम अपनी मूल व्यक्ति ग्रस्त प्रवृत्तियों के परिमार्जन की आरम्भिक स्थिति भी कह सकते हैं। अपने परे जाने, अपने में

इसी बात को ध्यान में रखते मुझे यह प्रतीत होता है कि अपने से परे जाने, अपने से ऊपर उठने अपने को दूसरों से मिलाने और उसमें डूब जाने का यह काय अधिक तावधानी से ज्यादा गहराई से और अधिक बार होना चाहिए। कलाकार की जागरूकता का अर्थ ही यह है। अपने से परे जाना, अपने से ऊपर उठना, कोरी भावुकता नहीं है, वरन् इसके विपरीत वस्तु-दर्शन या तत्व-दर्शन का एक अनिवार्य अंग है। ज्ञान का जो मनोवैज्ञानिक गुण है, वही इसका गुण भी है। ज्ञान के बिना, कि जिस जीवन में वह अपने से परे आकर अपने से ऊपर उठकर हृदय का विस्तार करता रहता है, वे सर्वोच्च कलात्मक क्षण सौन्दर्यानुभूतियों के वे क्षण जहाँ विधायक कल्पना द्वारा जीवन पुनर्रचित हो जाता है, वस्तुतः सम्भव ही नहीं है। यदि हम कलात्मक क्षण को तीसरा स्तर मानें तो अपने से परे जाकर हृदय का विस्तार करने वाले इस साधारण स्तर को हम दूसरा स्तर ही कहेंगे।

यह कहना गलत है कि दूसरे स्तर के या उस तीसरे स्तर के मनोमय जीवन का अनुभव, कलाकार के अतिरिक्त किसी अन्य को होता नहीं। नहीं। यह सबको अपने से परे जाना, अपने से ऊपर उठकर जीवन जगत में भोगना, उसमें रमना, और इस प्रकार उदात्त प्रेरणाएँ ग्रहण करना वस्तुतः एक गहन मानवीय प्रक्रिया है। यदि यह प्रक्रिया अपूर्ण है अधूरी है अत्यन्त सीमित है तो वैसी स्थिति में उस लेखक की कला भी छिछली और सतही रहेगी। किन्तु जो लेखक मनीषी है मानव-जीवन में जिसकी दिलचस्पी गहरी है, वह कुछेक भावनाओं की या मन स्थितियों की सुन्दर आकृतियाँ उपस्थित करके सन्तोष नहीं पाएगा। वह अपने सम्पूर्ण अनुभव जीवन को अभिव्यक्त करने का प्रयत्न करेगा, भले ही उसकी वह अभिव्यक्ति कलावादियों की दृष्टि से असुन्दर ही क्यों न हो। निःसन्देह कबीर की बहुत सी वाणियों में ऊबड़खाबड़पन है फिर भी वे सुन्दर होती हैं। क्यों है इसलिए कि सौन्दर्यात्मक प्रभाव रखने के भाव, संवेदन और कल्पना रेखाओं से गुम्फित होकर बाहरी अभिव्यक्ति रूपों की असंगति तक चला चलता है। यही कारण है कि हम लोग नज़ीर की शायरी का आनन्द उठा लेते हैं भले ही उसमें स्थान-स्थान पर बाह्य रूपात्मक तोड़ मरोड़ हो। सुन्दर आकृति का वर्णना करने वाले लोग, वस्तुतः कलात्मक अभिव्यक्ति को किन्हीं विषयों तक सीमित रखना चाहते हैं। यही नहीं वरन उन्हें किन्हीं अभिव्यक्ति पद्धतियों में ही सौन्दर्य दिखाई देता है।

यह आवश्यक नहीं है कि सौन्दय अनुभूति का क्षण कलात्मक अनुभव का क्षण उस अनुभूति या अनुभव कलात्मक अभिव्यक्ति का भी क्षण हो। उसी तरह, यह भी जरूरी नहीं है कि कलात्मक अभिव्यक्ति के काय के दौरान में, सौन्दय अनुभूति का एकछत्र साम्राज्य हो। कवि में न केवल प्रतिभा का

इसी बात को ध्यान में रखते मुझे यह प्रतीत होता है कि अपने से परे जाने, अपने से ऊपर उठने, अपने को दूसरों में मिलाने और उसमें डूब जाने का यह कार्य अधिक सावधानी से, ज्यादा गहराई में और अधिक बार होना चाहिए। कलाकार की जागरूकता का अर्थ ही यह है। अपने से परे जाना, अपने से ऊपर उठना, कोरी भावुकता नहीं है वरन् इसके विपरीत, वस्तु दर्शन या तत्त्व दर्शन का वह अनिवार्य अंग है। ज्ञान का जो मनोवैज्ञानिक गुण है, वही इसका गुण भी है। जीवन के बिना कि जिस जीवन में वह अपने से परे जाकर, अपने से ऊपर उठकर हृदय का विस्तार करता रहता है, वे सर्वोच्च कलात्मक क्षण, सौंदर्यानुभूतियों के वे क्षण जहाँ विधायक कल्पना द्वारा जीवन पुनर्रचित हो जाता है, वस्तुतः सम्भव ही नहीं है। यदि हम कलात्मक क्षण को तीसरा स्तर मानें, तो अपने से परे जाकर हृदय का विस्तार करने वाले इस साधारण स्तर को हम दूसरा स्तर ही कहेंगे।

यह कहना गलत है कि दूसरे स्तर के या उस तीसरे स्तर के मनोमय जीवन का अनुभव कलाकार के अतिरिक्त किसी अन्य को होता नहीं। नहीं, वह सचमुच अपने से परे जाना, अपने से ऊपर उठकर जीवन जगत में भागना, उसमें रमना, और इस प्रकार उदात्त प्रेरणाएँ ग्रहण करना वस्तुतः एक सहज मानवीय प्रक्रिया है। यदि यह प्रक्रिया अपूर्ण है, अधूरी है, अत्यन्त सीमित है तो ऐसी स्थिति में उस लेखक की कला भी छिछली और सतही रहेगी। किन्तु जो लेखक मनीषी है, मानव-जीवन में जिसकी दिलचस्पी गहरी है, वह कुछ भावनाओं की या मनःस्थितियों की सुन्दर आकृतियाँ उपस्थित करके सन्तोष नहीं पाएगा। वह अपने सम्पूर्ण अनुभव जीवन को अभिव्यक्त करने का प्रयत्न करेगा, भले ही उसकी वह अभिव्यक्ति कलावादियों की दृष्टि में असुन्दर ही क्यों न हो। निःसन्देह प्रकार की बहुत-सी कहानियों में ऊबड़खाबड़पन है फिर भी वे सुन्दर लगती हैं। क्यों है? इसलिए कि सौंदर्यात्मक प्रभाव रचना के भाव, संवेदन और कल्पना रेखाओं से शुरू होकर बाहरी अभिव्यक्ति रूपों की गठन तक चला करता है। यही कारण है कि हम लोग नज़ीर की शायरी का आनन्द उठा लेते हैं भले ही, उसमें स्थान-स्थान पर बाह्य रूपात्मक दोष मौजूद हों। सुन्दर आकृति की रचना करने वाले लोग वस्तुतः कलात्मक अभिव्यक्ति को किन्हीं विषयों तक सीमित रखना चाहते हैं। यही नहीं वरन् उन्हें किन्हीं अभिव्यक्ति पद्धतियों में ही सौन्दर्य दिखाई देता है।

यह आवश्यक नहीं है कि सौन्दर्य अनुभूति का क्षण कलात्मक अनुभव का क्षण उस अनुभूति या अनुभव की कलात्मक अभिव्यक्ति का भी क्षण हो। उसी तरह यह भी ज़रूरी नहीं है कि कलात्मक अभिव्यक्ति के कार्य के दौरान में सौन्दर्य अनुभूति का एकदम साक्षात्कार हो। कवि-श्रम न केवल प्रतिभा का

प्रकटीकरण है वह अभ्यास की भी अभिव्यक्ति है। प्रतिभा और अभ्यास के योग से कवि-कर्म निष्पन्न होता है। किन्तु आप इस प्रतिभा की क्या परिभाषा करेंगे? व्यक्ति-व के विशेष विकास प्राप्त जो आभ्यन्तर गुण हैं और गुण-धर्म हैं वही प्रतिभा है। कवि-कर्म श्रम-साध्य है। उसके लिए रियाज़ की ज़रूरत होता है। अभिव्यक्ति सम्पन्न बनाने की ज़रूरत होती है। यह अनिवार्य नियम नहीं है कि कवि-कर्म या कलाकृति की रचना का क्षण कलात्मक अनुभूति या सौन्दर्यानुभूति का उच्चतम क्षण हो। अभिव्यक्ति-प्रयत्न एक दूसरे प्रकार का एक अन्य स्तर का मन है कि जिस स्तर में शब्द, मुहावरे, बिम्ब, स्वर आदि के स्वरूप की चुनना हृदय में उठते हुए भावों के स्वरूप में रखते हुए प्रतिकूल शब्दों, बिम्बों आदि को निकालकर अनुकूल को रखा जाता है। एक ओर लेखक अपने भावों के प्रति उद्बुद्ध तो दूसरी ओर वह शब्दों के प्रति जागरूक रहता है। वह क्षण कवि-कर्म की विशेष दृष्टि से आलोचन का क्षण भी होता है क्योंकि कवि कवि-हृदय में उमड़ते भावों में संगति उपस्थित करना चाहता है अनन्तर ऐसे भाव भी उत्पन्न होते हैं जो मूल भाव से सम्बद्ध होते हुए भी अत्यन्त सौन्दर्य-सम्पन्न होते हुए भी की गई रचना के भीतर जो संगति स्थापित हो चुकी है उसमें जम नहीं पाते और अवान्तर प्रतीत होते हैं। किन्तु यदि उन्हें महत्त्वपूर्ण जानकर ठूँस-ठाँस की जाए तो दूसरे प्रकार की संगति के लिए प्रयत्न करना होगा क्योंकि ठूँस-ठाँस से पहले प्रकार की संगति तो टूट-फूट चुकी है। संक्षेप में सर्जनात्मक उद्देश्यों द्वारा उनकी अपनी दिशा में परिचालित होने वाली विधायक कल्पना द्वारा जीवन का जो पुनर्रचना हुई है उसमें डूबकर आह्लाद ग्रहण करने वाली ज्ञान प्राप्त करने वाली जो अनुभूति है—वह जो कलात्मक अनुभूति या सौन्दर्य अनुभूति है उसके कुछ अंशों के अतिरिक्त कवि-कर्म का आनन्द भी उन्हीं क्षणों होता रहता है।

मनुष्य मन उदास होकर ज़िन्दगी में गहरी दिलचस्पी लेने लगता है। मानव जीवन उसका मूल विषय हो जाता है। और उस जीवन की प्रेरणाएँ उसे बेचैन करती हैं। वह कार्य की ओर भी प्रवृत्त होता है। इसलिए हेमिंग्वे और काडवेल स्पेन के युद्ध में गये थे। अपनी इन भीतरी कलात्मक प्रेरणाओं के कारण ही वे उस ओर उन्मुख हुए। अनेकानेक रूसी लेखकों ने अक्टूबर क्रान्ति में और दूसरे विश्वयुद्ध में अपने देश की ओर से भाग लिया। यही कारण है कि सार्त्र आज भी अपने देश की राजनीतिक और सामाजिक समस्याओं में और देशवासी जनता के जीवन में दिलचस्पी रखता है।

यह कहना बिल्कुल गलत है कि कलाकार के लिए राजनैतिक प्रेरणा कलात्मक प्रेरणा नहीं है, अथवा विशुद्ध दार्शनिक अनुभूति कलात्मक अनुभूति नहीं है बशर्ते कि वह सच्ची वास्तविक अनुभूति हो, छद्मजात न हो। यह

बिलकुल सही है कि कलाकार की प्रवृत्ति राजनीतिक या दार्शनिक की प्रवृत्ति नहीं है।। वह राजनीतिक क्षेत्र में भी जिन आदर्शों को लेकर जाता है वे आदर्श हृदय के अपरिसीम विस्तार के आवेश में सम्बद्ध होने के कारण उस कलाकार के लिए तो कलात्मक ही हैं। वह राजनीतिक कौशल प्राप्त करने के लिए राजनीति में नहीं जाता, पद प्राप्ति के लिए या कीर्ति के लिए भी वह वहां नहीं जाता वरन मानव-जीवन के एक क्षेत्र में भोगने रस लेने, ज्ञान-दीप्ति प्राप्त करने और उसे उत्तमतर बनाने और उचित दिशा में परिवर्तित करने के लिए वहाँ जाता है। इस विशेष अर्थ में उसके लिए राजनीतिक आदर्श कलात्मक ही है। यदि वह दर्शन के क्षेत्र में भी जाता तो इसलिए नहीं कि वह पूर्वप्राप्त दर्शनों की राह छोड़कर एक नयी पद्धति चलाये वरन इसलिए उसे अपनी और दूसरों की जिन्दगी का एक बड़ा डिफेंस मिल सके। हाँ, यह सम्भव है कि इस बीच लगे हाथ वह अपना एक नया वाद चला दे, लेकिन यह तो अनायास ही होता है। सच तो यह है कि उसकी **दार्शनिक वृत्ति, जीवन की अधिकाधिक उच्चतर परिणति के लिए होती है**—हाँ, यही बात अलग है कि वह जिसे उच्चतर कहता हो वह वस्तुतः उच्चतर न हो। संक्षेप में कलाकार के दार्शनिक प्रयत्न वस्तुतः कलात्मक प्रयत्न ही हैं।

हमारे यहाँ कुछ ऐसे महामनीषी भी हैं जो लेखक को हृदय के द्रवण से संलग्न कल्पना की व्याप्ति के क्षण में बाँध रखना चाहते हैं। वे उसे केवल उस क्षण में ही कलाकार समझते हैं। वे यह नहीं समझते कि कलाकार का व्यक्तित्व धीरे धीरे बनता है, कि कलाकार के व्यक्तित्व निर्माण की भी समस्याएँ होती हैं और वे समस्याएँ और कलात्मक चेतना इसी जीवन में विकसित होती है। वे यह नहीं समझना चाहते कि वास्तविक कलाकार की हालत यह है कि उसके कलाकार की हैसियत उससे कहीं भी नहीं छूटती—कार्यालय में भी नहीं, चूल्हा फूँकते वक्त भी नहीं, लकड़ी चीरते वक्त भी नहीं, अस्पताल से दवाई लाते वक्त भी नहीं, पिताजी के पैर दाबते समय भी नहीं, कर्ज देने वाले पठान के सामने भी नहीं, बालक के जन्म के समय भी नहीं, श्मशान-यात्रा में भी नहीं, प्रेताग्नि में लकड़ी डालते वक्त भी नहीं। कलाकार की वह छाया, वह व्यक्तित्व, वह हैसियत उसके साथ-साथ लगी हुई है, वह हर जगह हर मौके पर है। हाँ, हो सकता है कि कहीं वह अधिक तीव्र और उद्दीप्त होगी, कहीं अल्प और मंद।। पाँच बजकर एक मिनट पर कम तेज और पाँच बजकर दस मिनट पर ज्यादा तेज। संक्षेप में कलाकार का एक सच्चा वास्तविक मनोमय जीवन होता है, जो उसके साथ साथ चलता रहता है, चाहे वह जहाँ जाय जहाँ रहे। मुश्किल यह है कि बहुत से लेखक ऐसे होते हैं जिनका यह मनोमय जीवन बहुत छिछला, सतही, क्षणभंगुर और संक्षिप्त होता है। तो यह सम्भव है कि छन्द, भाव और भाषा पर उनका

अधिकार ज्ञान के कारण ऐसे कलाकार, जिनके पास जीवन की सामग्री वस्तुतः अल्प है, सुन्दर सुन्दर चित्राकृतियाँ प्रस्तुत करके और उनका परिनिर्माण करके व अमरता के अधिकारी हो जायँ। इस प्रकार की कल्पना साहित्यिक तथा प्रकाशकों के समाज की वस्तुस्थिति पर निर्भर रहता है, युग की विशेषताओं पर निर्भर रहती है। चूँकि वह हमारा मूल विषय नहीं है, इसलिए उसके सम्बन्ध में हम चुप रहेंगे। हम तो सिर्फ यह कहना चाहते हैं कि मनोमय जीवन का यह जो दूसरा स्तर है वह कलाकार के लिए न केवल महत्त्वपूर्ण है वरन् सच्चे कलाकारों के लिए वह अत्यन्त स्वाभाविक ही होता है। इसी दूसरे स्तर के मनोमय जीवन के अन्तर्गत न मालूम कितने ही प्रकार की समस्याएँ उसके हृदय को स्पर्श करती रहती हैं, न जाने कितने ही उच्च जीवन-चित्र उसे भीतर से प्रेरित करते हैं। साथ ही नये-नये जीवन-क्षेत्रों के अनुभव प्राप्त करने की, प्राप्त करते रहने की उसे इच्छा होती है।

साधारणतः यह देखा गया है कि हमारा लेखक प्रारम्भिक प्रयत्नों के अनन्तर प्राप्त हुई आपेक्षिक ख्याति के उपरान्त, आर्थिक सुसज्जता, ऊपरी पालिश और अच्छी जिन्दगी बसर करने की ओर प्रवृत्त होकर ऊँचे प्रकाशकों, ऊपरी अधिकारियों, श्रेष्ठ सम्पर्कों और शक्तिशाली तत्त्वों से गाढ़े सम्बन्धों को प्राप्त करने के लिए छटपटाता रहता है। यही वह आधार भूमि है जहाँ वह वैयक्तिक स्वातन्त्र्य का प्रयोग करता है। इस प्रकार के जीवन में उसे अनेक प्रकार की सफलताएँ और असफलताएँ होती हैं। यही नहीं, जो सम्बन्ध और जो सम्पर्क प्राप्त होते हैं वे इतने प्रगाढ़ और आत्मीय नहीं हो पाते कि मन की तृप्ति हो। मन को न केवल प्रेम चाहिए, उसे एक ऐसी दिशा भी चाहिए कि जिस ओर वह जिन्दगी मोड़ सके। बस यहीं नहीं हो पाता, वह दिशा नहीं मिल पाती। फलतः उन सम्बन्धों और सम्पर्कों को बनाये रखने के लिए, श्रेष्ठता और उत्तमता की बैठक में आने जाने के लिए, उनमें से एक बनने के लिए वह चाहे जो करता है। हिन्दी के साहित्य क्षेत्र में एक लम्बे अर्से से दो विशेष वर्ग काम करते आ रहे हैं। एक को हम कहेंगे सुसम्पन्न उच्च मध्यवर्ग और दूसरे को हम कहेंगे गरीब निम्न मध्यवर्ग। इस सुसम्पन्न मध्यवर्ग ने हिन्दी साहित्य में बहुत कुछ काम किया है। पन्त, प्रसाद आदि इसी सुसम्पन्न मध्यवर्ग की प्रगाढ़ छाया-माया के एक अंग थे। किन्तु प्रेमचन्द नहीं। प्रेमचन्द और नन्ददुलारे वाजपेयी के बीच जो विवाद चल पड़ा था वस्तुतः वह दो विपरीत प्रवृत्तियों, दो विपरीत रुचियों, दो विपरीत रवैयों, दो प्रतिकूल दृष्टिकोणों की आपसी लड़ाई थी। नन्ददुलारे वाजपेयी और प्रेमचन्द की मुठभेड़ विचारधारागत थी। प्रेमचन्द की जन-तान्त्रिक मनोधारा भारतीय संस्कृति के सौन्दर्यलोक में पलने वाले आध्यात्मिक माया-स्वप्नों से अनुस्यूत कलावाद से टकरा जाती थी। वाजपेयी और प्रेमचन्द का झगड़ा

आकस्मिक नहीं था। वह प्राकृतिक और अनिवार्य था।

किंतु आज के हमारे निम्न मध्यवर्गीय लेखक लोग अपने ही दरिद्र बन्धु बान्धवों को तलाक देकर उनके अपने वर्ग का त्याग करने के लिए उत्सुक रहते हैं। वे शीघ्रातिशीघ्र एरिस्टोक्रैटिक पश्चिमीकृत संस्करण बनाना चाहते हैं। ये होते खासतौर से बड़े शहरों के निम्न मध्यों के हैं। वे अपनी आधार भूमि को छोड़कर पराई आधार भूमि पर स्थित होना चाहते हैं। उच्च मध्यवर्गीयों की जीवन प्रणाली के प्रति उनके अन्तःकरण में लोभ-लालसा जगती रहती है। आश्चर्य की बात है कि बहुतेरे ख्यातिप्राप्त प्रगतिशील लेकिन एक जमाने के निम्न मध्यवर्गीय लेखकों ने भी, वही एरिस्टोक्रैटिक ज़िन्दगी अपना ली है। उन्होंने अपने वर्ग का त्याग कर दिया है। इस अभिशाप से कोई बचा नहीं है। ऐसी हालत में, उनकी प्रगतिशील भाव धारा केवल देव पूजा की भाँति आध्यात्मिक और कृत्रिम हो जाती है—भले ही वे अपनी शब्द क्रियाओं में प्रगतिशील भावना का दीपक जगायें। उन्होंने अपने ही वर्ग की जनता का त्याग कर दिया है। यही कारण है कि उनकी प्रगतिशील भाव धारा यान्त्रिक है, कृत्रिम है, देव पूजा के मन्त्रों के समान है। उनके अपने साहित्य में, निम्न मध्यवर्ग का चित्रण होते हुए भी उसमें जान नहीं है।

ऐसी स्थिति में यदि निम्न मध्यवर्ग के अन्य लेखक उच्च एरिस्टोक्रैटिक जीवन के माया-जाल में फँसकर लोभ-लालसा, ईर्ष्या और द्वेष के आवेग में जलकर उसी उच्च मध्यवर्गीय सौन्दर्याभिरुचि, मनोवृत्ति, भाव धारा आदि को अपनाकर, अन्तःकरण के नाम पर, हृदय के नाम पर, कला के नाम पर, अन्तःकरण, हृदय और कला को काट छाँटकर पेश करें तो इसमें आश्चर्य ही क्या है!!

